का आशय-उद्देश्य भी समझ में आने लगे, तब यह मालूम हो जाए कि किस पात्र को कितनी जगह मिलनी चाहिए थी और हम पात्रो से यह शिकायत न करें कि वे आदर्श क्रान्तिकारी क्यों नहीं हैं ?

मैंने यह उपन्यास दस दिन मे पढ़ा था और इन दस दिनो में चार दिन यात्रा के भी शामिल थे। यात्रा करते समय मुझे काफी कठिनाई का सामना करना पड़ा। रेल के डिब्बे में पुस्तक पढ़ते समय कभी-कभी इतने ज़ोर की हँसी आती थी कि सँभालना मुश्किल हो जाता था और साथ के यात्री कुछ क्रोध, कुछ लोभ की निगाह से देखने लगते थे। पुस्तक में मन इतना रमा हुआ था कि उसे पढ़े बिना रहा भी न जाता था। अरविन्द शंकर की दीवार एक बार लाँघने पर कोई ऐसा धैर्यशाली ही होगा जो उपन्यास को धीरे-धीरे पढ़ेगा, यह मेरे लिए आश्चर्य की बात है।

और सब छोड़ दीजिए, केवल सुनिए, लोग कैसे बोल रहे हैं; ऐसा मज़ा लोगों के बोलने की इस नक़ल में है कि असल में भी कम ही मिलेगा। नागर जी के और सब रस सोद्देश्य हैं; केवल बतरस विशुद्ध, निरुद्देश्य, ब्रह्मानन्द सहोदर है। वह आदमी की पोशाक नहीं देखते हैं, उसकी मुखमुद्रा भी कम ही देखते हैं; लेकिन बातें सबकी बड़े ध्यान से सुनते हैं। पुत्ती गुरु कैसी धोती पहने थे, नाक पतली और नुकीली थी या चपटी, यह सब आपके ध्यान में शायद न आए लेकिन यदि 'अमृत और विष' आपने पढ़ लिया है तो पुत्ती गुरु का एक वाक्य सुनते ही आप कह देंगे, वह किसका वाक्य है। मानो नागर जी गोकुलपुरे वाले घर की छजली पर बैठे हुए लोगों की बातें भीतर से सुनते हों, उनकी शकलें उनकी आँखों से ओझल हों। हरफ़न मौला नागर जी बोली-बानी की नक़ल के फ़न में लासानी हैं।

पुत्ती गुरु अपनी पत्नी को डाँट रहे हैं—"कल को मैं रमेश की बरात लेके जाऊँगा और भाँग-ठण्डाई का इन्तज़ाम चौकस न होय तो मुझे कैसा क्रोध चढ़ेगा ई नहीं सोचते हैंगे ई लड़के औ न तुम कुछ सोचती हो।"

फिर ताँव खाकर बेटे के बारे में अपनी पत्नी से—"क्या किया तुमरे रमेस न, बोलो। ससुर जब देखौ तब अपने लड़कन का पच्छ। सारे खोट मेरे मन में ही हैंगे। राँड को इस बात का भी होस नहीं कि मैं न होता तो ये लौंडे ससरे कहाँ से आते ?"

रुप्पन लाला के सत्यानाश की कामना करते हुए पुत्ती गुरु—"हे भोलानाथ, आज रात में भैरव और वीरभद्र को भेज कर इस ससरे के घर में ऐसा चमत्कार फैलाओ कि ससरा सबेरे ही मेरे घर पर आय के कहे कि गुरु का चरण छूता हूँ, अपने लड़कों को समझाओ अनशन तोड़ें, मन्दिर अब नहीं बनेगा।" राजा रामचन्द्र के वंशज रग्घूसिंह की कन्या से उनका लड़का ब्याह कर रहा है; अब राजाराम

*उनके समधी हुए, तब उनके हाथ से भोग कैसे स्वीकार करेंगे ?* पुत्ती गुरु अपने इष्टदेव को समझाते हैं, "अरे नये ज़माने में तो ये सब चलता है भगवान लेव, आज पावो प्रेम से।"

पुत्ती गुरु क्रांतिकारी बेटे के बाप हैं। उससे लड़ते हैं, खीझते हैं, संन्यास ले लेते हैं, यहाँ तक कि एक बार कुएँ में भी कूद पड़ते हैं किन्तु बेटे को प्यार भी बहुत करते हैं, उस पर गर्व होता है, अखबार में काम करता है, लोग उससे नाराज़ हैं तो हुआ करें, पुत्ती गुरु अखबार वालों को शिवजी का गण मानते हैं, फिर उनका पुत्र तो राजाराम का दामाद है। कहते हैं—"ये अखबार वाले सब उन्हीं के भूत-गण हैं, उन्हीं के शंख मृदंग डमरू भेरी बजाय रहे हैं। हम ससुर तब काहे चिन्ता करें, काहे बोलें। हमसे तो रामजी ने कह दिया है कि जब तक काया चले, ब्रह्मचर्य से अपनी रोजी रोटी कमाओ और भाँग छान के चुप्प पड़े रहो। तुम्हारा लड़का हमारा दामाद है, सो अपनी लड़की के सुहाग की चिन्ता हम आप करेंगे।...*सो किये जाओ बेटा राम का काम, ये सोने की लंका तो फुंक के ही रहेगी।"*

पुत्ती गुरु बोलते क्या हैं, शब्द-शब्द में उनका व्यक्तित्व बोलता है। कोई पात्र चाहे थोड़ी देर को ही बोले, अपनी बोली से वह अपने व्यक्तित्व की विशेषता ज़ाहिर कर देता है। सहदेई की माँ कुछ समय के लिए ही उपन्यास में दर्शन देती हैं लेकिन लच्छू से उनकी यह वार्ता अविस्मरणीय है: "हम बचवा, यहि खातिर सबेरे-सबेरे आएँन कि अब तुमहूँ चले जैहो औ हमहूँ अपने काम पे चली जाब। और उयि के बाद तुमरी सहदेई के देखुवा आय रहे हैं उन्नाव जिला ते। कालिह साँझ की बिरियाँ उयि लिखा पे माँ धरि के आपन चिट्ठी पठाइन। तौन हम सहदेइया ते कहा कि बाँचो। तौन उयि लजाय गयी। फिर जब रात माँ तुमरे चाचा आये तौ हम उनते बँचवावा; तौन कहिन कि हमारा चसमा टूट गवा। हम रात भर छटपटाने के जाने का लिखा है। अवैया रहैं तौ का अव न अइहैं। तनी बाँच देव भैया, तो हमका समुझ परै।"

अवध के लोकगीतों की तरह ये वाक्य सरस हैं। इस लहजे, इस शैली में कितनी माताएँ, कितने युगों से अपने भाव प्रकट करती रही हैं। एक वृद्धा माँ के हृदय की कितनी पीड़ा इन धीरे-धीरे निकलने वाले वाक्यों में छिपी हुई है। यह एक चमत्कार है कि किसी लेखक की प्रतिभा ने इस लोकरस को यों साकार बना दिया है।

फिर खास शहरी लहजे में पंडित राजकिशन लच्छू से मिसेज माथुर के बारे में—"बरखुरदार, इस छिपकली से ज़रा होशियार ही रहिएगा। ये निहायत ही, कहना चाहिए कि बस अव्वल नम्बर की हरामज़ादी है। अपने खसम को तो इसने उल्लू का पट्ठा बना रखा है। तीसरी बीबी है न।"

रमेश का बहनोई ब्याह से पहले अपनी इंग्लिस्तानी झाड़ते हुए साले से—"सुन रहे हैं न आप! अनलेस एण्ड अनटिल आप इन लोगों के लिए कोई सुटेबुल अरेंजमेंट नहीं करते तब तक मैं शादी के किसी भी काम में शरीक नहीं होऊँगा, बतलाए देता हूँ।"

शरबती आँखों वाले कथावाचक महाराज भक्त-भक्तिनियों के बीच में : "और मेरे इस रुदन प्रलाप का उत्तर भगवान ने कैसे दिया, जानते हैं? आ-हा-हा, नटखट नन्दकिशोर ने अपनी जादू भरी खिलखिलाहट से मेरे अन्तर के गगन मण्डल में अनहद नाद गुंजरित कर गायन आरम्भ कर दिया—(उँगलियाँ फिर हारमोनियम की बारहखड़ी छूने लगीं और भक्तराज गाने लगे :

"कैद में है बुलबुल सैयाद मुस्कराए,
कहा भी न जाए चुप रहा भी न जाए।"

और व्यभिचारी पुत्रियों के पिता चोइथराम लच्छू से, "वरा मोटर वाला और बरा आदमी बन गिया हैंगा। हमारा बरा भाई के पास भी मोटर था करांची में...अब बीरी बी नईं, चाय का वास्ते भी आना-पावली नहीं, साली किस्मत का बात है। क्या करेंगा। एक लड़की रंडीपने में कतल हो गई—दूसरी रंडी का भी येच हाल होवेंगा।" एक समूचे जीवन का इतिहास, न जाने कितने ग़रीब शरणार्थियों की दारुण गाथा इन थोड़े से शब्दों में कह दी गयी है।

जब नागर जी अपने पात्रों में रम जाते हैं, तब स्वयं उनका गद्य लोक-शैली में ढल जाता है। रानी, "चढ़ते सुहाग के ग़ुमान में नैक-नैक फूलती भी जा रही है।" मिसेज माथुर ने लच्छू को ऐसी मादक दृष्टि से देखा कि, "वह सनाका खा गया।" अष्टग्रह सम्बन्धी भविष्यवाणी असफल होने पर धर्मभीरु बाबू ज्योतिषियों और ब्राह्मणों के प्रति, "कटुक वचन बोलने लगे।"

कहने का तात्पर्य यह है कि इस उपन्यास में बड़े-बड़े मजे हैं। चरित्र-चित्रण में जँचे, कथानक का आदि अन्त न समझ मे आए तो लोगों की बातचीत तो सुनाई देगी। सुनते रहिए और यह समझिए, एक मेले में से गुजर रहे हैं। इन्सान की बोली में कितना रस है, यह इस उपन्यास को पढ़ कर आप समझ सकेंगे।

किन्तु 'अमृत और विष' संवादों का निपटारा नहीं है, यह एक उपन्यास है जिसका गठन एक संघर्ष को लेकर हुआ है। यह संघर्ष समाज के रूढ़िवादियों, पुरान पंथियों, भारतीय संस्कृति का दंभ करने वाले ढोंगियों, पूँजीपतियों, उनके दलालों तथा नयी पीढ़ी के रास्ता खोजते हुए, अपने अधिकारों के लिए, जनता की सेवा करने वाले अपने ही भीतर पुराने संस्कारों से जूझते हुए नयी पीढ़ी के युवकों के बीच है। यह संघर्ष अनेक समस्याओं को लेकर होता है, अनेक स्तरों पर होता है और आदि से अन्त तक चलता है। अपनी बहन के ब्याह के सिलसिले में रमेश की दौड़-धूप से इस संघर्ष का आरम्भ होता है और रमेश की हत्या के

षड्यन्त्र में इसका अन्त होता है ।

रमेश एक गरीब बाप का बेटा है। बहन का ब्याह होता है। लच्छू के साथ वह सारे शहर का चक्कर लगाता है, कहीं भी बर्तन नहीं मिलते। हर जाति का अपना पंचायती बरतन-भंडार है। अमीरों की बरात में पी. ए. सी. बैण्ड, बैग-पाइप, हाहाकार बैण्ड, शहनाई, मोटरों की भीड़। रमेश बरात देख कर कहता है, "इन कैपिटलिस्टों के कम्पिटीशन में हम जैसों की मट्टी पलीद हो गयी।" बसन्तूमल हलवाई की विधवा भावज बिरादरी से अलग है, वही रमेश की सहायता करती है। ब्याह के दौरान रमेश विधवा रानी के निकट सम्पर्क में आता है। नव-युवक अपनी इच्छानुसार अपना जीवन-साथी चुन सकता है, इस अधिकार के लिए रमेश संघर्ष करता है। बेटा बाप को चुनौती देता है, "आप आज़ाद भारत में इस तरह दो शरीफ़ युवक-युवतियों को, जो कि बालिग हैं, समझदार हैं, स्वतन्त्र हैं, शरीफ़ आदमियों की तरह विवाह करके अपना संसार बनाना चाहते हैं, इस तरह अपमानित कैसे कर सकते हैं।" लच्छू के शब्दों में "बन्द गली महल्लों के नौजवान" प्रेम के अधिकार के लिए लड़ते हैं। पढ़ा-लिखा समाज सिद्धांत रूप में विधवा विवाह और अन्तर्जातीय प्रेम-सम्बन्ध को बहुत आसानी से स्वीकार कर लेता है किन्तु उसका व्यवहार बिलकुल भिन्न होता है। रानी को अपने घर में संघर्ष करना पड़ता है, रमेश को अपने यहाँ। साथी युवकों के अलावा समाज के कुछ समझदार प्रौढ़ लोग भी उनका साथ देते हैं। रमेश का पारिवारिक संघर्ष उसके राजनीतिक संघर्ष से घुल-मिल कर एक हो जाता है।

'अमृत और विष' हिन्दी का पहला उपन्यास है जिसमें युवकों की भावनाओं, आकांक्षाओं और संघर्ष का इतने विस्तार से चित्रण किया गया है। सिद्धान्त रूप में हर उपन्यासकार मानता है कि हमारा युवक समुदाय देश की महान् शक्ति है, राष्ट्र को बनाने-बिगाड़ने की क्षमता उसमें है। व्यवहार में जो अपनी कुंठाओं और अतृप्त वासना का जितना ही विशद चित्रण करता है उतना ही धुरन्दर माना जाता है। नागर जी ने बड़ी सहानुभूति से इन युवकों की हृदयगत भाव-नाओं को परखा और समझा है। इनके चारों ओर घोर कलुषमय वातावरण है। लोग सामन्ती वैभव के दिन याद करते हैं। राजा केशोराय की बारादरी में बसरे की रंडी का सात घूँघट का नाच हुआ था। "अरे सात घूँघट और तिस पर भी नंगी। राजा केशोराय आँखें मीचे बैठे देखा कि ये महाराज। ये भारती संस्कृति थी हमारी उस समै।" राजा केशोराय के वर्ग के एक प्रतिनिधि हैं लाल साहब जो अपनी पत्नी से कहते हैं कि उनके तीनों लड़के एक कहार की औलाद हैं। पत्नी लड़के को हुक्म देती है, "बबुआ, पाँच जूते मारो, सारे के। यही हरामी के पिल्ले की अम्मा कहार की रहै।" बाढ़ के दौरान रमेश सामंत वर्ग के ध्वस्त अवशेषों की काम लीला का बीभत्स रूप देखता है। लाल साहब वहीदन को बेंतों से मारते

हैं, फिर 'बलात्कार की मुद्रा में' उस पर आक्रमण करते हैं, "विलासी अतृप्त प्रेतात्माओं का तांडव।" भाँग अफ़ीम, शराब, हद तरह के नशे का चलन है। नर-नारी-कामाचार के अतिरिक्त अप्राकृतिक व्यभिचार भी छिप-छिप कर होता है। इसके साथ अष्टग्रह, ज्योतिष, सैकड़ों रूढ़ियाँ और धर्म के नाम पर अन्ध-विश्वास हैं। समाज का यह पुराना ढाँचा टूट रहा है, उसकी पुरानी सस्कृति नष्ट हो रही है, नवयुवकों की पीढ़ी उससे जूझ रही है, उस कालिमा से स्वयं प्रभावित होती है और अपने भीतरी संघर्ष मे भी उलझती है।

छैल बिहारी अपने बाप का इकलौता बेटा है। उसके घर में एक नरवेश्या का राज्य है। पिता रसिक बिहारी ने अपनी वासना के खिलौने बुलाकी को घर में रख छोड़ा है। बुलाकी २७-२८ वर्ष का है। नाराज होने पर बुलाकी छैलू की माँ को पीट भी देता है। छैलू की सहनशीलता का बाँध एक दिन टूट जाता है। उसने "बुलाकी को ज़ोर से धक्का दे कर गिरा दिया और उसकी गर्दन पकड़ कर दो-तीन बार ज़मीन पर दे मारी।" बाप-बेटे में लड़ाई हुई। बाप ने मारने को हाथ उठाया तो बेटे ने बेंत उठा लिया। छैलू ने बुलाकी के सन्दूक तोड़े, उसके रेशमी और ऊनी सूट फाड़ डाले, उसकी तसवीरें फाड डालीं, सिंगार-पिटार का सामान तोड़ा। छैलू अकेला नही है। इस घरेलू संघर्ष मे तरुण छात्र सघ के सदस्य उसके साथ हैं। गोटेवाले बुलाकी को दबोच लेता है, इजारबन्दों से कम्मी और हर्रो उसके हाथ-पैर बाँध देते हैं, उसकी हजामत बनाते हैं, जमाल गोटे की टिकिया खिला कर पानी पिलाते हैं फिर लांत मार कर उसे गली के वाहर निकाल आते हैं। बारादरी वाले संघर्ष में क्रुद्ध छैलू मंदिरो में आग लगा देता है। वह अभी संगठन का महत्त्व नहीं समझता। सोचता है, 'इन सब अत्याचारों का बदला अकेला मैं ही ले लूँगा।' उसके कार्य बचकाना और अराजकतावादी हैं। युवकों का रास्ता साफ़-सुथरा, बना-बनाया, आसान नहीं है। रास्ता बनाने मे वे गल-तियाँ करते हैं, सीखते हैं, सँभलते हैं, फिर आगे बढ़ते हैं। इनमे विभिन्न जातियों और वर्णों के लोग हैं; सामन्ती अलगाव से ऊपर उठ कर वे एक नयी भारतीय एकता की ओर बढ रहे हैं। उनमें कमज़ोरियाँ हैं, सभी सूरमा नहीं हैं। बाढ़ के पानी मे नाव पर हर्रो को बेहद डर सताता है। हर्रो को अपने "मित्रों से भी शिकायत है—किसी ने उसे एक भी प्रेमिका नहीं दिलवायी।" वह सच्चा अस्ति-त्ववादी है। "हर्रो के सामने स्वतन्त्र अस्तित्व ही का तो प्रश्न है। बचपन में कुछ कामाचारी अध्यापकों और पड़ोसी वयस्कों के द्वारा जबर्दस्ती उनका भोगपात्र बनने की अपनी विवशता से उसने विद्रोह किया था। वह पुरुष के रूप में अपना अस्तित्व उनाए रखना चाहता था। और इसी पौरुष को पाने के लिए वह नारी का भूखा था—फिर भूखा, विवश भूखा।" और अन्त में चार बच्चों की माँ एक प्रेमिका उसे मिल ही जाती है।

ये युवक अपना एक छोटा-सा संगठन बनाते हैं—तरुण छात्र संघ। कोई राजनीतिक दल उनका पथ-दर्शन नहीं करता। ये अपना रास्ता स्वय बना रहे हैं। आज के भारत के इस तरुण छात्र संघ का वही महत्त्व है जो नाजी हमले के दौरान फ़ादचेय के तरुण दल का था। ये युवक अपनी सेवा से समाज के बहुत से ईमानदार लोगों को अपने पक्ष में कर लेते हैं। बाढ़ के दिनों में इनके द्वारा किया गया काम सराहा जाता है। चुनाव के समय सरकार की क्रान्तिकारी नुक्ताचीनी करने वाली और शेष समय जनता की मुसीबतों से उदासीन रहने वाली राजनीतिक पार्टियों से भिन्न ये युवक आपत्तिकाल में जनता की सेवा करते हैं। ये युवक ध्वंसक ही नहीं है, रचनात्मक कार्य करने वाले भी हैं। 'चालीस-पचास घरों की औरतें तो केवल इसी पक्ष में थीं कि उनके लड़के रोज यहाँ पढ़ने आते हैं। बड़े लड़कों की प्रशंसा इसलिए भी हो रही थी कि ये छोटे लड़कों को पढ़ाते हैं।' लड़कों का काम पढ़ना और समाज सेवा करना दोनों है। उपन्यासकार के शब्दों में—'यह सच है कि जहाँ तक लड़कों का सवाल है यह वार्ड और इनमें भी विशेष रूप से ये दस-बारह टोले-महल्ले पिछले दस-बारह वर्षों से तरुण छात्र संघ के बड़ा ऋणी हैं। लड़कों की सामूहिक पढ़ाई और उनके अनुशासन का पूरा भार इस संघ ने सम्हाल रखा है। हर साल परीक्षाफल में संघ के लड़के औरों से मीर साबित होते हैं।'

यदि कभी कोई उत्तर भारत में बड़े पैमाने पर युवकों और छात्रों के संगठन जैसा साहित्येतर काम करना चाहे तो मैं उससे अनुरोध करूँगा कि 'अमृत और विष' को दो-तीन बार खूब मनोयोग से पढ़ जाए। पहले तो भारत के युवक को पहचानिए। उसके पारिवारिक संघर्ष और उसकी राजनीतिक आकांक्षाओं को समझिए। कुन्दन-सा चमकता हुआ उसका देश-प्रेम उसकी बहुत बड़ी निधि है। यह निधि एक दिन उसे सचमुच नये भारत का निर्माता बनाएगी, इस बात पर हृदय से विश्वास कीजिए। ये तरुण छात्र संघ के युवक किस तरह की ग़लतियाँ करते हैं, किस तरह के कामों से उन्हें जनता की सहानुभूति मिलती है। किस तरह अपने शत्रुओं को ये आम जनता से अलगाते हैं—यह सब राजनीतिज्ञों के लिए अध्ययन-मनन की वस्तु है। पाठक गणेश गोडबोले की इस उक्ति से सहमत होंगे—'साहब, जिस तरह से ये लड़के पिछले दस बरसों से अपना संघ चला रहे हैं वह तो मैं कहता हूँ, राष्ट्रीय सम्मान पाने योग्य काम है।" रमेश की बात में बहुत बड़ी सचाई है, 'देश के नवयुवकों का विकास हमारे सघ जैसे संगठन केन्द्रों से ज्यादा होगा, मन्दिरों से नहीं।'

*ये लड़के अपनी बारादरी के लिए वैसे ही लड़ते हैं जैसे 'रंगभूमि' का सूरदास* अपनी जमीन के लिए लड़ता है। और यह संघर्ष शुद्ध कलाप्रेमियों को वैसे ही नापसन्द है जैसे प्रेमचन्द का साहित्य उन्हें छिछला और सतही मालूम होता है।

रमेश बापू से मार खाता है, बारादरी के लिए अनशन करता है। उधर उसके मित्र कम्मी की अहिंसावाद में विशेष आस्था नहीं है। वह सेठ के गुमाश्ते की मरम्मत कर देता है। लड़के अखबारों पर लाल, नीली स्याही से पोस्टर लिखते हैं। उनके नारे हैं, 'मन्दिर पर मन्दिर नहीं बनेगा', 'पूँजीपतियों को जनता की मिल्कियत हजम करने का अधिकार नहीं है।' उनके लिए बारादरी मंदिर है क्योंकि लड़के उसमें पढते हैं। रुप्पन लाला की चाल है कि मंदिर बनवाने के नाम पर उस जमीन को हड़प लिया जाए। लाला जी भारतीय संस्कृति के बहुत बड़े प्रेमी बन गये हैं। "और मैं तो कहता हूँ कि आप लोग जरा भारतीय संस्कृति की दृष्टि से गौर कीजिएगा इस बात पर अगर आपका सनातन धर्म लोप हो गया तो फिर हिन्दुस्तान में बचेगा क्या ?' और रुप्पन लाला तैश में आकर पुनः—"भाई साब, आज वो मन्दिर नई बनने देंगे, कल कहेंगे कि पूजा बन्द करो। परसों धर्माचार बिगाड़ेंगे, जातपांत तोड़ेंगे तो फिर भारतवर्ष में भारती संसकिर्त का रही क्या जाएगा ?• बोलिए, नास्तिकता फैल जाएगी कि नहीं। औ मैं तो कहता हूँ बाबूजी कि ये सब चीन की चाल है।"

यही लोग आगे चल कर अपने स्वार्थों के लिए दंगे कराते हैं। रुप्पन लाला ही कहते हैं, "लड़कों से लड़कों की पटा बनेठी करवा दीजिए···औ महजिद भी तो जलाई हैगी इन लोगों ने। अपने गोटे वाले मुसलमान कारीगरों को भड़ी पे क्यों नयीं चढ़ा देते आप लोग।···एक जलूस तगड़ा-सा मुसलमानों का भी निकल जाए आज शाम तलक। और दिन में ढिढोरा पिटवाय के इसी केशोराय के टीले पे बड़ी भारी पब्लिक मीटिंग हो।···देओ साली कांगरेस को गालियाँ, निकालो इनजवाहर-लाल आत्माराम जैसों की अर्थियाँ। हजार दो हजार जो भी खर्च होगा हम देंगे।" नतीजा यह कि 'सौ डेढ़ सौ लड़कों ने हाकी डंडे लेकर तरुण छात्र संघ वालोंके घरों में घुस-घुस कर लड़कों को पीटा। उनके यहाँ की चीजों को तोड़ा-फोड़ा। बचाने के लिए झपटने वाली स्त्रियों को भी बेरहमी से धक्के दिये गये।'

पुलिस की शक्ति का उपयोग तरुण छात्र संघ के खिलाफ़ होता है। रमेश और उसके साथी पकड़ लिये जाते हैं। "संघ में आने वाले हर लड़के का पता लगा-लगा के पुलिस ने उन्हें और उनके घर वालों को सवालों और अपने बेहूदेपन से तंग करना शुरू कर दिया।' छात्रों का सघर्ष चरम सीमा को पहुँचता है, बारादरी को लेकर लेकिन वह जारी रहता है उसके बाद भी, सन्' ६२ के चुनावों तक। पूँजीपतियों के आपसी संघर्ष, समाजवादी, पूँजीपति, पूँजीवादी, मजदूर-संघ लच्छू जैसे युवकों का अवसरवाद, पत्रकार के रूप में रमेश का संघर्ष—यह सब बारादरी की लड़ाई के बाद देखने को मिलता है। संघर्ष के अन्त में किसी एक पक्ष की स्पष्ट विजय नहीं होती। पूँजीवाद समाप्त नहीं हो गया, तरुण छात्र संघ ने समाजवाद स्थापित नहीं कर लिया। रमेश की हत्या का षड्यंत्र संघर्ष की एक

मंजिल का चरमबिन्दु है। केवल एक मंजिल खत्म हुई है; संघर्ष की मंज़िलें आगे अभी और भी हैं। आज के भारत की यही स्थिति है।

इस उपन्यास की एक विशेषता स्त्रियों का संघर्ष है। पूँजीवादी समाज में सबसे ज्यादा शोषण की यन्त्रणा उन्ही को सहनी पड़ती है। सिन्धी लड़कियों के साथ सहदेई जिस घर में रहती है वह साक्षात् नरक है। लेकिन पुत्ती गुरु की पत्नी पति के विरुद्ध पुत्र का पक्ष लेती है। कुँवर रद्घूसिंह के विरुद्ध सुमित्रो चूल्हे की जलती लकडी हाथ मे ले कर खड़ी हो जाती है। रमेश रानी को मंत्र देता है : 'और तुम लड़कियों का मोर्चा संगठित क्यों नही करती हो, घर-घर मे आग लगाओ जाय के।' अभी लड़कियाँ सगठित नहीं हुईं; उनका कोई संघ नही है। शायद नागर जी के दूसरे उपन्यास तक यह भी हो जाए।

उपन्यास का आदि रमेश की बहन के ब्याह से, अन्त उसकी हत्या के षड्यन्त्र से। कथा का नायक कोई नही है कथा नायक-नायिका की नहीं है, न आदर्श क्रान्तिकारियों की है। यह पूँजीवादी समाज में पले हुए नये जीवन की तड़प लिए भारत के युवकों के बाह्य और आन्तरिक संघर्ष की गाथा है। कथा का प्रवाह बन्द नहीं है, परिस्थितियाँ बदलती है और उनके साथ युवकों के चरित्र में उत्थान-पतन होते है। किशोर मन के पाठकों को इस कथा में रस न मिले तो आश्चर्य नही है। उनका मन बछड़े की तरह है जो कथासूत्र द्वारा एक खूँटे से बँध कर रहना चाहता है; जब कथासूत्र उलझता है, तब वह खूँटा तुड़ा कर भागता है। इस उपन्यास में यदि कोई कमजोरी है तो यह कि डा० आत्माराम और उन जैसे कुछ अन्य लोग युवकों की मुश्किलें हल करने के लिए बहुत जल्दी सुलभ हो जाते हैं। प्रेमचन्द ने आश्रम बनाना सन् बीस के बाद बन्द कर दिया था। 'गोदान' का अंत धनिया के पछाड़ खा कर गिरने से होता है आश्रम बनाने से नहीं। आत्माराम आदि जिस तरह रमेश और उसके मित्रों की सहायता करते हैं, वह सन् बीस के प्रेमचन्द की झलक है, 'गोदान' के बाद आगे बढ़ा हुआ क़दम नही। वैसे यदि डा० आत्माराम किसी अमरीकी न्यूज़ पेपर मैगनेट की याद दिलाते हैं, तो इसे नागर जी की सफलता ही माना जाएगा।

इस उपन्यास में बहुत से पात्र हैं किन्तु वे थोड़ी देर को मिलें तो भी अपनी सजीवता की छाप छोड़ जाते हैं। इस कथा में पात्र ही नहीं हैं, उनका जन-संकुल परिवेश भी है। इसी कारण दो पीढ़ियों का सघर्ष अपने समस्त वातावरण के साथ सजीव रूप मे पाठक के मन पर छा जाता है। इन पात्रों की नियति आज के भारत की नियति है; इनकी गति स्वाधीन भारत के तरुण समाज की गति है। पूँजीवाद के सूत्रों से व्यष्टि और समष्टि दोनों बँधे हुए हैं। समाज-मंथन में अभी विष ही ज्यादा प्रकट हो रहा है किन्तु अमृत का नितान्त अभाव नहीं है। जो भी

आज के भारत को, भारत के तरुण समुदाय को, आज की राजनीतिक-सामाजिक समस्याओ को सहानुभूति से समझने-परखने का प्रयत्न करेगा, उसे अमृतलाल नागर के इस उपन्यास से वैचारिक उत्तेजना अवश्य मिलेगी। मेरा विश्वास है कि उसे भावनात्मक उत्तेजना भी मिलेगी।

# ११ | यशपाल जी का झूठा-सच

'झूठा-सच' यशपाल जी के उपन्यासों में सर्वश्रेष्ठ है। उसकी गिनती हिन्दी के नये-पुराने श्रेष्ठ उपन्यासों में होगी—यह भी निश्चित है। पहले भाग में ५३७ और दूसरे भाग में ७०६ पृष्ठ हैं। इतने पृष्ठ लिखना ही बहुत बड़ी मेहनत का काम है, उन्हें कलात्मक ढंग से लिखना जीवन की बड़ी सफलता मानना चाहिए।

उपन्यास की कथावस्तु का क्षेत्र काफी व्यापक है। भौगोलिक दृष्टि से उसका प्रसार लाहौर से दिल्ली और लखनऊ तक है। काल-क्रम के विचार से कथा का आरम्भ स्वाधीनता-प्राप्ति के पहले से होता है और उसका अन्त स्वाधीनता प्राप्ति के उपरान्त की झांकी से होता है। पात्रों के विचार से इसमें विभिन्न जातियों, वर्गों, राजनीतिक पार्टियों और अवस्था के नर-नारियों का चित्रण है। इस तरह यह उपन्यास हमारे सामाजिक जीवन का एक विशद चित्र उपस्थित करता है।

इस उपन्यास का राजनीतिक महत्व यह है कि वह जनता को देश की प्रतिक्रियावादी शक्तियों का वास्तविक घृणित रूप दिखलाता है, उनसे जनता को सावधान रहना सिखलाता है। ये शक्तियाँ अभी समाप्त नहीं हुई वरन् धर्म और संस्कृति के नाम पर अब भी जनता के कुछ हिस्सों को गुमराह करती है और हत्या, दंगे, नरमेध संगठित करने में सफल हो जाती हैं। जो बातें पहले जबानी प्रचार से आरम्भ होती हैं, उनकी परिणति स्त्रियों को बेइज्जती, बच्चों की हत्या, बूढ़ों-नौजवानों की अकाल मृत्यु में होती है। इस बर्बरता को जड़ से खत्म करना आज भी हमारा राष्ट्रीय कर्तव्य बना हुआ है।

उपन्यास में कांग्रेस के अवसरवादी नेतृत्व पर काफी ध्यान केन्द्रित किया गया है। स्वाधीनता-प्राप्ति से पहले इस नेतृत्व ने क्रांति से भय खाकर समझौते का रास्ता अपनाया। इस समझौते की परिणति देश के बँटवारे और लाखों स्त्रियों-पुरुषों के स्थान बदलने तथा हत्याकांडों के संगठन में हुई। स्वाधीनता-प्राप्ति के बाद इस अवसरवादी नेतृत्व ने जनता की आशाएँ पूरी नहीं कीं वरन् झूठे वादों से उसे बहका कर अपने वर्ग-स्वार्थ सिद्ध किये। यह नीति किस तरह अमल में लाई

जाती है, इसकी झाँकी भी उपन्यास में दिखाई गई है।

इस उपन्यास का सामाजिक महत्व यह है कि वह वर्तमान समाज में नारी की पराधीनता, उसकी घुटन और अपमान, व्यक्तिगत संपत्ति की तरह उसके क्रय-विक्रय की जघन्यता को स्पष्ट करता है। इस प्राचीन सामन्ती बंधनों से मुक्ति पाना कितना कठिन है, नारी किस वीरता से इनके प्रति विद्रोह करती है, स्वयं उसके संस्कार किस तरह उसकी मुक्ति में बाधक होते हैं—इस सब का मार्मिक चित्रण उपन्यास में हुआ है।

उपन्यास के मुख्य पात्र जयदेव पुरी का चित्रण यशपाल जी ने पूर्ण तल्लीनता से किया है। जितना वह उसके अतरंग जीवन से परिचित हैं, उतना और किसी पात्र के जीवन से नहीं। यदि पूरी आत्मकथा लिखने बैठता तो भी शायद इतनी बारीकी, गहराई और सच्चाई से एक क्षुद्र, महत्वाकांक्षी और अनैतिक युवक की कहानी न कह पाता। उसके लिए नैतिकता के दो मानदंड हैं—एक अपने लिए और दूसरा अपनी बहन के लिए। वह अपने मिथ्या आत्म-सम्मान के लिए नीच से नीच काम करने और किसी तरह की भी झूठी बात कहने के लिए तैयार हो जाता है।

इस उपन्यास में यथेष्ट करुणा है। भयानक और वीभत्स दृश्यों की कमी नहीं है। श्रृंगार रस को यथासंभव मूल कथावस्तु की सीमाओं में बाँध कर रखा गया है। हास्य और व्यंग्य ने कथा को रोचक बनाया है और उपन्यासकार के उद्देश्य को निखारा है। उपन्यास में जगह-जगह पंजाबी भाषा और लोक-गीतों का सौंदर्य झलक उठता है।

शीलो के चरित्र में लेखक ने भारतीय नारी के दबे हुए शौर्य का चित्रण किया है। पाठक को लगता है कि तारा में यदि शीलो की वीरता का थोड़ा अंश और होता तो वह अपनी इच्छा के विरुद्ध विवाह करने से बच जाती। तारा को डाँट कर शीलो कहती है—'लानत है ऐसी लड़की पर जो ऐसे बेहिम्मते पर मरे और लानत है ऐसे मर्द पर जो प्रेम करे और हिम्मत न हो!'

बंती का दुःखमय अन्त तारा की करुण कथा से भी अधिक हृदय-द्रावक है। पति से बिछुड़ गई थी लेकिन जब भटकती हुई मिली तो घरवालों ने दरवाजे बंद कर लिये। चौखट पर सर पटक-पटक कर वह जान दे देती है लेकिन न तो कोई घर के दरवाजे तोड़ता है, न कोई बंती को मरने से बचा पाता है। तारा स्वयं बहुत कमजोर है। 'उसके घुटनों के समीप बंती का शरीर पड़ा था। चेहरा खून से लथपथ, मक्खियाँ बैठ रही थीं। समीप अनतहाया कोरा लाल कपड़ा गली के फर्श पर पड़ा था।' इस दृश्य के लिए मुसलमान जिम्मेदार न थे; बंती का बलिदान हिन्दू रूढ़िवाद की चौखट पर हुआ।

एक पंजाबी किसान का बच्चा भूखा है। वह किसी के आगे हाथ पसारना

नहीं चाहता। कहता है, 'मैं क्या अपाहिज मँगता हूँ ? मैं किसान आदमी हूँ। मेरे हाथ-पाँव अभी टूट नही गए। मैने उमर-भर ब्राह्मण, नाई, कमीन और फकीर को चुटकी देकर, दस आदमी को खिला कर खाया है। मैं आटे के लिए किसी के आगे हाथ पसारूँ ?' इस तरह के किसान ही देश के नव-निर्माण की आशा हैं।

लोग रेलगाड़ियो पर हमले करते हैं। नगी स्त्रियां नीलाम की जाती हैं। इसके साथ भाईचारे के दृश्य भी हैं जो भारतीय जनता की मैत्री और एकता में विश्वास दृढ़ करते हैं। काली ने इमामबक्श का हाथ अपने दोनों हाथों में लेकर समझाया—"ताया, यह सब पागलपन दो दिन का है। जो भाग कर गये हैं वे भी चार दिन में लौट कर आएँगे। पाकिस्तान हुआ तो क्या और हिन्दुस्तान हुआ तो क्या ? हम लोग तो लाहौरी है, डूंगी गली के पड़ोसी हैं। चल बैठ तू घर में ! तेरी दुकान जल गई है तो और बन जायेगी ! रब्ब का भरोसा कर !"

पुस्तक में चित्रित घटनाएँ भारतीय राष्ट्रीयता को चुनौती हैं। यथार्थ जीवन में जो कुछ पतनशील है, उसका सामना किये बिना नये समाजवादी भारत का निर्माण नहीं हो सकता।

इस उपन्यास में कुछ कमजोरियाँ हैं जिनका उल्लेख करना आवश्यक है। पहला खंड दूसरे की अपेक्षा अधिक सजीव है। दोनों खंडों की विषय-वस्तु और कथाशिल्प में इतना अन्तर है कि उन्हें एक ही उपन्यास का अग कुछ पात्रों की समानता के आधार पर ही माना जा सकता है। अखबारों और रेडियो की खबरों के सहारे कहीं-कहीं अनावश्यक कलेवर-वृद्धि की गई है। पंजाब के सामाजिक जीवन के चित्रण में यशपाल को स्वभावत: अधिक सफलता मिली है, किन्तु इस सामाजिक जीवन में उनका केन्द्र-विन्दु मध्यवर्गीय हिन्दू परिवार है। उन्होंने सिखों के पारिवारिक जीवन का चित्रण नहीं किया। मुसलमानों के घरों का चित्रण बहुत छोटे पैमाने पर किया है। इससे अधिक महत्वपूर्ण बात यह है कि यशपाल जी अब भी मुख्यत: मध्यम वर्ग के चितेरे हैं; वह किसानों और मजदूरों को दूर से देखते हैं, निकट से, आत्मीयता से उनका चित्रण नहीं कर पाते। देश का विभाजन, लाखों मनुष्यों का स्थानान्तरण, भयानक दंगों का संगठन, पंजाब से लेकर उत्तर प्रदेश तक के सामाजिक जीवन में उथल-पुथल—कथा की इस विशदता को देखते हुए श्रमिक जनता के चित्रण का अभाव खटकता है।

मध्यवर्ग का चित्रण करते हुए लेखक स्वयं उस वर्ग के दृष्टिकोण से प्रभावित हो जाता है। देश में जो भयानक काण्ड हुए, उसके पीछे काम करने वाली शक्तियों पर वह ध्यान केन्द्रित नहीं कर पाता। दूसरे शब्दो में वह ब्रिटिश साम्राज्यवाद और भारतीय सामन्तवाद की प्रतिक्रियावादी भूमिका को न स्पष्ट समझता है, न उसे उपन्यास में चित्रित कर पाया है। अधिक से अधिक वह भारतीय पूंजीवाद के ढुलमुलपन को देख पाता है। लेकिन मध्यवर्ग की एक विशेषता यह है कि वह

पूंजीपतियों की आलोचना करते हुए उन्हीं का सा जीवन बिताना चाहता है। इसीलिए जयदेव पुरी और उसकी बहन तारा दोनों ही इसी पूंजीपति वर्ग के चाकर बनने में अपने जीवन की सफलता देखते हैं।

तारा अण्डर-सेक्रेटरी बनी; नारी कल्याण केन्द्रों की अध्यक्ष हुई। अब उसे अच्छा मकान ही नहीं, मोटर की ज़रूरत भी महसूस होती है। "बरस-भर तक कई गाड़ियाँ नापसन्द करते-करते ऐसी उमंग आई कि सरकार से कर्ज लेकर बिलकुल नयी और बड़ी गाड़ी खरीद ली। वह गाडी तारा की पूरी कमाई और कर्ज समेट कर उसका सर्वस्व बन गई थी। काले नग की तरह उज्ज्वल, क्रोमियम की पत्तियों की रेखाओं से बंधी, भीतर लाल मखमली कार्ड से मढी उस गाड़ी से अधिक चिन्ता और रखवाली की वस्तु संसार में तारा के लिए दूसरी नहीं थी।"

उसने जीवन में जो कुछ देखा-सुना था, समाज को भीतर से जितना पहचाना था, उससे उसमें क्रान्तिकारी उत्साह जाग्रत नहीं होता। उसका ध्येय किसी तरह आराम से जिन्दगी बिताना भर हो जाता है। इस आराम की जिन्दगी के लिए वह आत्मसम्मान की भावना को दबाती है; अपनी मुस्कान बिखेर कर वह बिजनेस करती है। यशपाल जी का व्यंग्य यहाँ सो जाता है; वह तारा का पतन देखकर भी देख नहीं पाते।

दो आदमी शराब पी रहे हैं। सामने तारा है। "रावत ने अगरवाला पर क्रोध दिखाया—'क्यों लाला क्या मतलब है? लड़की को कब्जे से निकल जाने देना नहीं चाहते?"

'जनाब मेरी क्या औकात।' अगरवाला हँस दिये, 'मैं आपके मुकाबिले कैसे आ सकता हूँ!'

तारा को अपने सम्बन्ध में मजाक अच्छा नहीं लगा परन्तु खुशामद में सराहना के लिए उसने रावत की ओर आँख उठाकर जरा मुस्करा दिया।

'यह देखिये!' अगरवाला बोल उठे, 'आप ही के सामने ब्लश करती हैं। हमारे सामने तो मुस्कराती भी नहीं।'

तारा ने झेंप कर अगरवाला की ओर भी देखकर मुस्करा दिया ताकि किसी भी ओर झुकाव न समझा जा सके।"

सामाजिक जीवन को इस अवसरवादी दृष्टिकोण से देखने-परखने पर सभी राजनीतिक कार्यवाही व्यर्थ मालूम होती है। स्वाधीनता-प्राप्ति से पहले भारतीय जनता की निष्क्रियता को यशपाल जी ने बहुत बढ़ा-चढ़ा कर देखा है। स्वाधीनता प्राप्ति के बाद भी यह जनता निष्क्रिय बनी रहती है और कम्युनिस्ट पार्टी व्यर्थ उत्पात मचाती दीख पड़ती है। तारा से पूछा जाता है, वह किसी राजनीतिक पार्टी की सदस्या तो नहीं है। राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ और कम्युनिस्ट पार्टी से सम्बन्ध या सहानुभूति तो नहीं है। तारा का उत्तर है—'जी नहीं'। और इसका

कारण उपन्यासकार के शब्दों में यह है—'कानपुर, कलकत्ता और बम्बई की हड़-तालों के समाचारों के पश्चात् ऐसा उत्तर देने में उसे कोई संकोच नहीं था। व्यर्थ उत्पात खड़ा करने वाले लोगो से वह सहानुभूति करना नहीं चाहती थी।'

यही तारा 'खुशामद में' सराहना के लिए रावत की ओर आँख उठाकर मुस्करा देती है। आगे भी लिखा है, 'नये उठते संगठनों में से राष्ट्रीय स्वयं सेवक संघ और कम्युनिस्ट पार्टी ने विद्रोह खड़ा करके कांग्रेस सरकार को उन्हें कुचल डालने का कानूनी अवसर दे दिया था।' मजे की बात यह है कि पुरी ने गाँधीजी की हरिजन टिप्पणियों के साथ 'कम्युनिस्टों के पत्र क्रासरोड में प्रकाशित पूंजी-पतियों के प्रति सरकार के पक्षपात की नीति की आलोचना के लेखों को संक्षिप्त और सरल बनाकर, सर्वसाधारण के दृष्टिकोण से 'नाजिर' में पेश करने का काम' कनक को सौंप दिया था। कम्युनिस्ट पार्टी के अखबार की सामग्री से अपना बिज-नेस चमके तो इसमें कोई दोष नहीं है; जब वर्ग-स्वार्थ पर आँच आये तब कहना चाहिए कि उसने सरकार को दमन-चक्र चलाने पर मजबूर किया।

अन्तिम बात जातीय समस्या के बारे में। यशपाल जी पंजाबी भाषा को हिन्दी की बोली मानते हैं, स्वतन्त्र भाषा नहीं। उपन्यास में उन्होंने जहाँ पंजाबी का प्रयोग किया है, साधारणतः वहाँ उसका हिन्दी अनुवाद भी दे दिया है। पंजाबी का विरोध करने वाले हिन्दुओं के बारे में उन्होंने लिखा है, 'वे पंजाबी बोलते थे, पंजाबी बोली में ही पंजाबी को न सहने के लिए हुंकारते थे।'[1]

भाषा के सम्बन्ध में यशपाल जी के जो भी विचार हों, उन्होंने पात्रों में पंजाबी जातीयता पर गर्व दिखाया है। तारा कहती है, 'पंजाबी तो कहता है मैं तुमसे किस बात में कम हूँ। मेरी तनख्वाह-जायदाद से तुम्हें क्या मतलब ? पंजाबी अपनी कठिनाई या दीनता प्रकट नहीं करना चाहता···।'

यह गर्व उचित है किन्तु कभी-कभी वह दूसरों के प्रति घृणा के प्रदर्शन में भी बदल जाता है। कान्ता कहती है–'यह क्या इन लोगों का कायदा है, दूसरों की स्त्रियों के साथ उठना-बैठना अच्छा लगता है, अपनी स्त्रियों को पर्दे में रखते हैं?' आगे कहती है—'यू० पी० की औरतें पान में तम्बाकू भी खाती हैं।"

शायद यू० पी० वालों की रुखाई प्रसिद्ध है। गिल कहता है—'उसने यू० पी० वालों की तरह रूखा-सा जवाब दे दिया था।'

एक पंजाबी कहता है—"दरिया में बाढ़ आ जाती है तो तुम्हारे यहाँ के लोग पंजाब भर में माँगते फिरते हैं। किसी पंजाबी को माँगते देखा है ?"

इस जातीय दंभ की जैसी कड़ी आलोचना होनी चाहिए, वैसी इस उपन्यास में नहीं है। कभी-कभी पाठक अनुभव करता है कि उपन्यासकार को भी हिन्दी-भाषी जाति की संस्कृति से विशेष सहानुभूति नहीं है।

१. देखिये, दूसरा भाग, पृष्ठ ४१७

# १२ दिनकर की उर्वशी : दो दृष्टिकोण

दिनकर, यशपाल और अमृतलाल नागर की पीढ़ी के लोग अपने-अपने क्षेत्र में साहित्य के उत्कर्ष के लिए जैसा प्रयत्न कर रहे हैं, वह साहित्य के इतिहास की स्मरणीय घटना है। इलाचन्द्र जोशी ने दमित कामेच्छाओं के दायरे से आगे बढ़ कर 'जहाज का पंछी' लिखा। श्री भगवतीचरण वर्मा ने 'टेढ़े-मेढ़े रास्ते' छोड़कर सीधी राह पर 'भूले बिसरे चित्र' का निर्माण किया। यशपाल जी ने दादा कॉमरेड, मनुष्य के रूप की परिपाटी से काफी परे हट कर 'झूठा-सच' लिखा। श्री अमृतलाल नागर ने अपनी पूर्व सुनिश्चित राह पर आगे बढ़ते हुए 'बूंद और समुद्र' की रचना की। जैसे सन् २० से ४० तक के दो दशक हिन्दी साहित्य में अभूतपूर्व उत्थान के दशक थे, वैसे ही ५२ से ६२ तक का यह दशक भी साहित्य में नये प्रयत्नों, नये उत्कर्षों का दशक है। कुण्ठावादी अजायबघर के मित्र देखें, किस तरह हिन्दी साहित्य समर्थ डग रखता हुआ आगे बढ़ रहा है और उसका यह प्रशस्त राजमार्ग कोल्हू के बैल के घुटन-चक्र से कितना भिन्न है। कवि दिनकर की कृति 'उर्वशी' को इसी उत्कर्ष-सन्दर्भ में देखना चाहिए।

'उर्वशी' दिनकर जी की सर्वोत्कृष्ट रचना है। यह वास्तव में उनका शिखर ग्रंथ है। इसकी रचना के पीछे उनका भगीरथ प्रयास है, यह असन्दिग्ध सत्य है। यह प्रयास अक्षम कवि का असफल महत्वाकांक्षी प्रयास नहीं है। यह एक ऐसे कवि का प्रयास है जो कुरुक्षेत्र में पर्याप्त सफलता पा चुका था लेकिन जो उस तरह की सफलता से संतुष्ट न होकर नये चिन्तन और नई अनुभूतियों की ओर बढ़ा है, उसने नई समस्याओं से उलझने और उन्हें सुलझाने का प्रयत्न करने का साहस दिखाया है। सामयिक कविता की उपलब्धियाँ, उसके आयाम और उसकी विधाएँ, इस मेरु के आसपास उगे हुए झाड़-झंखाड़ जैसी लगती हैं। कल्पना और यथार्थ, दर्शन और शृंगार के अद्भुत सम्मिश्रण के कारण यह ग्रंथ प्रत्येक मनीषी कवि और काव्य-प्रेमी के चिन्तन अध्ययन और रसास्वादन का केन्द्र बनेगा।

अधिकांश महत्वपूर्ण कलाकृतियों के समान 'उर्वशी' निर्दोष नहीं है, सम्भवतः

उसमें कामायनी, राम की शक्ति पूजा और पल्लव से दोष अधिक हैं। दिनकर जी ने बहुत-सी ऐसी बातें कही हैं जो पूर्ववर्ती साहित्य में विद्यमान हैं, किन्तु कुछ बातें ऐसी भी कही हैं जो शायद पूर्ववर्ती साहित्य में नहीं हैं, या उन्हें कहने वालों से मैं परिचित नहीं हूँ। इन्हें कहने के लिए, और अन्य बहुत-सी बातों को नये ढंग से दोहराने के लिए भी, दिनकर जी अभिनन्दनीय हैं। उर्वशी शृंगार रस की परंपरागत आलम्बन है, फिर भी दिनकर की रचना में एक उदात्त भंगिमा है जो निराला-काव्य के बाहर ज़रा कम देखने को मिलती है। मेरी दृष्टि में यह उनकी बहुत बड़ी सफलता है।

उर्वशी कहती है :

मैं मनोदेश की वायु
व्यग्र, व्याकुल, चंचल;
अवचेत प्राण की प्रभा,
चेतना के जल में
मैं रूप-रंग-रस-गंध-
पूर्ण साकार कमल।
विस्तीर्ण सिन्धु के
बीच शून्य, एकान्त द्वीप,
यह मेरा उर।
देवालय में देवता नहीं,
केवल मैं हूँ।
मेरी प्रतिमा को घेर
उठ रही अगुरु-गन्ध,
बज रहा अर्चना में मेरी
मेरा नूपुर।

यह मेघमन्द्र स्वर हिन्दी कविता में बहुत दिनों के बाद सुनने को मिला है। इस स्वर में क्या कहा गया है, यह आगे सोचेंगे। ध्यान देने की बात यह है कि स्वर उदात्त है और यह स्वर दिनकर का अपना स्वर है जो पहले से अधिक गम्भीर हो गया है। स्वर का स्थान सही है, वह कुठोर से नहीं निकला। इस मन्द्रघोष के साथ दिनकर ने तरल स्वर भी साधा है :

तारों की झिलमिल छाया में
फूलों की नाव बहाती हूँ,
मैं नैश प्रभा सबके भीतर
निद्रि की कल्पना जगाती हूँ।

यह तरलता प्रसाद के स्वरों से मेल खाती हुई भी उनसे भिन्न दिनकर की

अपनी तरलता है।

उर्वशी पुरुरवा पर मुग्ध हुई। स्वर्ग और धरनी की होड में धरती जीत गई, डूब गई सुरपुर की शोभा मिट्टी के सपनो में। स्वर्ग भी एक सपना है, लेकिन कौन कह सकता है कि मिट्टी के सपने उससे कम मूल्यवान हैं? प्रेम की आत्म-विभोर गहनता निपुणिका के इन शब्दों मे प्रकट हुई है :

सुगंभीर सुख की समाधि
यह भी कितनी निस्तल है?
डूबें प्राण जहाँ तक
रस ही रस है,
जल ही जल है।

पुरुरवा स्वयं अपनी विह्वलता को, शब्द-शक्ति को व्यर्थ मानते हुए भी, बड़े कौशल से शब्दों द्वारा प्रकट करता है :

अर्थ नहीं सूझता मुझे
अपना ही विकल गिरा का।
शब्दों से बनती हैं जो
मूर्तियाँ, तुम्हारे दृग से
उठने वाले क्षीर ज्वार में
गल कर खो जाती हैं।

इस काव्य-ग्रथ में चरम भावोत्कर्ष तृतीय अंक में मिलता है। पुरुरवा और उर्वशी प्रेम के आस्वाद के साथ-साथ अपनी अनुभव-जन्य अनेक समस्याओं पर विचार भी करते हैं। यह चिन्तन-प्रक्रिया उनके काम-सुख-भोग के वर्णन को संस्कृत-ब्रजभाषा कवियों के शृंगार-वर्णन से विलग करती है और उसे रीतिकालीन नायिकाभेदी परम्परा से ऊपर उठाती है। उर्वशी पुरुरवा से तर्क करती हुई उससे प्रश्न करती है :

यह विद्युन्मय स्पर्श तिमिर है
पाकर जिसे
त्वचा की नींद टूट जाती,
रोमों में दीपक बल उठते हैं?
वह आलिगन अंधकार है,
जिसमें बँध जाने पर
हम प्रकाश के महासिन्धु में
उतराने लगते हैं?

पुरुरवा स्वयं अपने प्रश्नों को बहुत स्पष्ट शब्दों में प्रस्तुत करता है। उसकी इच्छा यह है :

रक्त की उत्तप्त लहरों की
परिधि के पार
कोई सत्य हो तो,
चाहता हूँ
भेद उसका जान लूँ।
पन्थ हो सौन्दर्य की
आराधना का व्योम में यदि
शून्य की उस रेख को
पहचान लूँ।

मनुष्य की चिरन्तन ज्ञान-पिपासा उसे आगे ठेलती है, वह कभी शान्त नहीं होती, इसीलिए ज्ञान एक अजस्र धारा है जिससे मनुष्य अपनी तृषा शान्त करता है और साथ ही उसमें अपने सचित ज्ञान के कण भी मिला देता है। पुरुरवा की समस्या यह है :

गीत आता है मही से ?
या कि मेरे ही रुधिर का राग
यह उठता गगन में ?

पुरुरवा का प्रश्न औरों ने भी किया है लेकिन पुरुरवा की तरह उन्हें इस बात का पता न था कि :

महाशून्य का उत्स
हमारे मन का भी उद्गम है,
बहती है चेतना
काल के आदि मूल को छूकर।

चेतना एक प्रवाह है। मनुष्य की व्यक्तिगत चेतना इस प्रवाह की लहर मात्र है; वह सम्पूर्ण प्रवाह नहीं है। इसीलिए पुरुरवा ज्ञान की असीम तृषा लेकर भी उसे शान्त नहीं कर पाता क्योंकि वह किसी एक के जीवन में शान्त हो नहीं सकती।

और सापेक्ष चेतना की सीमाओं में मनुष्य को जो सुख-सन्तोष मिलता है, वह स्वर्ग की कल्पना से कम मधुर नहीं। नर-नारी का सम्बन्ध और नये जीव की उत्पत्ति, इस चिरन्तन सापेक्ष व्यापार (अथवा व्यक्त और अव्यक्त के सम्बन्ध) को दिनकर जी ने मार्मिक ढंग से प्रकट किया है :

नारी ही वह महासेतु,
जिस पर अदृश्य से चलकर
नये मनुज, नव प्राण
दृश्य-जग में आते रहते हैं।
नारी ही वह कोष्ठ देव दानव

मनुष्य से छिप कर
महाशून्य, चुपचाप
जहाँ आकार ग्रहण करता है।

इस काव्य ग्रंथ में कवि अपनी ओर से कुछ नहीं कहता। जो कुछ कहता है, दूसरों के मुँह से। उर्वशी का प्रेम तभी सफल होता है जब वह मानवी के समान पुत्रवती होती है। जब उसका मानवी के समान धरती पर रहना असम्भव हो जाता है, तब उसके प्रेम का भी अन्त हो जाता है। किन्तु सापेक्ष चेतना के क्षेत्र में पुरुरवा और उर्वशी की संयुक्त सृष्टि—उनका पुत्र—कर्ममय जीवन में बँधे रह कर उस अजस्र चेतना-प्रवाह को आगे बढ़ने का बल देता है। यही जीवन की, मनुष्य की, सापेक्ष चेतना और कर्म की, ज्ञान और कर्म के चिरन्तन समन्वय की विजय है। काव्य से उर्वशी की इस कृति—उसके पुत्र—को निकाल दें तो उसका सारा विलास-व्यापार निरुद्देश्य कवि-कल्पना मात्र लगे। प्रारब्ध पुरुरवा को उपदेश देता है, उसे स्वर्ग से पुनः उर्वशी को लाने से बरजता है, वह इसी भविष्य की ओर संकेत करता है। प्रारब्ध का यह स्वर न तो नियति के सहारे निष्क्रिय जीवन बिताने का संकेत करता है, न वह कर्म-विमुख होकर आध्यात्मिक साधना का निर्देश करता है। वह आस्था का स्वर है, और उसकी सामयिक सार्थकता में किसी भी जागरूक पाठक को सन्देह नहीं हो सकता।

चिन्तन कर यह जान कि तेरे
क्षण-क्षण की चिन्ता से,
दूर-दूर तक के भविष्य का
मनुज जन्म लेता है।
उठा चरण यह सोच कि
तेरे पद के निक्षेपों की
आगामी युग के कानों में
ध्वनियाँ पहुँच रही हैं।

यही वह अजस्र जीवन-प्रवाह है जिससे मनुष्य बँधा हुआ है। यहीं परोक्ष और प्रत्यक्ष के छोर आकर मिलते हैं। इस मानव जीवन की सापेक्ष प्रवहमानता के परे ज्ञान का कोई अमानवीय निरपेक्ष स्रोत नहीं है। 'उर्वशी' काव्य का यही मर्म-संकेत है।

जीवन की स्वीकृति और मानव-जीवन में आस्था के कारण, आनन्द की आकांक्षा के साथ अतृप्ति के उद्वेग को व्यक्त करने के कारण—निरपेक्ष ज्ञान की तृषा के साथ सापेक्ष ज्ञान की उदात्त अभिव्यंजना के कारण—'उर्वशी' आधुनिक हिन्दी काव्य का कीर्ति-स्तम्भ है। इसमें भी सन्देह नहीं कि दिनकर ने इस काव्य के माध्यम से पाठक को हिन्दी भाषा की नवीन अभिव्यंजना-क्षमता से परिचित

कराया है। सबसे बड़ी बात यह है कि उन्होंने अपनी साधना में कुछ उठा नहीं रखा और वह जो सुन्दरतम कृति हिन्दी को दे सकते थे, वह उन्होंने दी है। वह अपने प्रयत्न की गरिमा-मात्र के विचार से प्रशंसनीय हैं।

यह देश दार्शनिक चिन्तन के लिए विख्यात रहा है। हिन्दी के प्रमुख कवि अपनी रचनाओ में विभिन्न रसों की सृष्टि के साथ दार्शनिक समस्याओं का भी न्यूनाधिक सरस विवेचन करते रहे हैं। इसलिए दिनकर जी ने उर्वशी में दार्शनिक समस्याओं की चर्चा की तो यह स्वाभाविक ही था। पुरुरवा और उर्वशी की कथा से उन्हें इसीलिए दिलचस्पी नही है कि कथा रोचक है; उनके लिए पुरुरवा और उर्वशी कहीं मानवीय भावनाओं के प्रतीक भी हैं।

भूमिका में उन्होंने लिखा है कि पुरुरवा सनातन नर का प्रतीक है और उर्वशी सनातन नारी का। इस प्रतीकवाद मे कुछ उलझनें हैं। उर्वशी किस तरह की नारी है? भूमिका में उसके बारे में आगे लिखा है कि वह देवलोक से उतरी हुई नारी है। भूमिका से भिन्न काव्य में वह सनातन नारी मात्र का प्रतीक न होकर कल्पनालोक की वाराङ्गना के रूप में अधिक दिखाई देती है। उसी के वर्ग की अप्सरा रंभा कहती है—

प्रेम हमारा स्वाद,<br>
मानवी की आकुल पीड़ा है।

पुरुरवा की पत्नी औशीनरी उर्वशी को गणिका कहती है, 'जाने इस गणिका का मैंने कब क्या अहित किया था।'

चित्रलेखा कहती है, 'हम कुछ नही, रंजिकाएँ हैं मात्र अमुक्त मदन की।'

स्वयं उर्वशी कहती है, 'नारी की मैं कल्पना चरम नर के मन में बसनेवाली।'

वह नारी से अधिक नारी की कल्पना है, इसीलिए वह भूत, भविष्यत् और वर्तमान की बाधाओं से अपने को मुक्त मानती है। इसी कारण वह बच्चे को जन्म देने के बाद उसे पालती नहीं है, वरन् दूसरे पर छोड़कर पुनः पति अथवा प्रेमी के साथ विहार करती है और जैसे ही पुत्र और पिता का मिलन हुआ, वैसे ही शाप के प्रभाव से वह दोनों को छोड़कर स्वर्ग चली जाती है।

इस तरह उर्वशी सनातन नारी का प्रतीक न होकर अनन्त यौवन और सौंदर्य की कल्पना का प्रतीक है। इसी कारण काव्य ग्रंथ में कल्पना और यथार्थ का संघर्ष स्पष्ट दिखाई देता है। चित्रलेखा द्वारा कवि ने गृहस्थ धर्म का महात्म्य घोषित किया है, फिर भी इस पुस्तक में गृहस्थ वधू वाराङ्गना से पराजित होती है। सुकन्या का विचार है कि जब तक हरा-भरा उपवन है, तब तक किसी एक से जीवन का तार बाँध लेना चाहिए। यौवन पुरुष को बाँध रखने का साधन मात्र जान पड़ता है। वह साधन भी सदा काम नहीं देता। पतिव्रता औशीनरी को क्षोभ है कि वह गणिका उर्वशी के समान अपनी काम-लीला द्वारा राजा को रिझाकर

अपने साथ न रख सकी :

रही समेटे अलंकार क्यों
लज्जामयी वधू-सी ?
बिखर पड़ी क्यों नहीं कुट्टमित,
चकित, ललित, लीला मे ?

दुर्भाग्य से यह चकित ललित लीला हर शहर की सड़क पर दिन दूनी, रात चौगुनी बढ़ती जाती है किन्तु इससे गृहस्थ जीवन स्वस्थ और सुदृढ़ होने के बदले और भी खोखला होता जाता है।

पुरुरवा का श्रम से कोई सम्बन्ध नहीं है। राजा ही है। उर्वशी को विलास-व्यापार के अलावा और कोई काम नही। खाना कैसे पचता होगा या राम जाने हवा खाकर ही जीती थी। श्रम के महत्व को अस्वीकार करके कोई भी काव्य महाकाव्य नहीं हो सकता।

इस पुस्तक में इस बात पर सही जोर दिया गया है कि प्रकृति से सम्बन्ध तोड़कर ईश्वर प्राप्ति नहीं होती। उर्वशी ठीक कहती है कि मनुष्य स्वयं प्रकृति है; इसलिए अपने से भागकर वह कहाँ जाएगा ? लेकिन वह जीवन को निरुद्देश्य मानती है। उसका कहना है कि परिवर्तन की प्रक्रिया प्रकृति की सहज प्राणधारा है; मुक्त वही हैं जो सहज भाव से बहते हैं—किसी ध्येय के लिए नहीं, केवल बहते रहने को।

उसे ज्ञान प्राप्ति में विश्वास नहीं है क्योकि हार मानकर प्रज्ञा अपना सिर थामकर बैठ जाती है।

इसलिए काम-धर्म पालन के सिवा उसे कोई अन्य धर्म नहीं दिखाई देता। कठिनाई यह है कि उर्वशी तो अनन्त यौवन है। किन्तु पुरुरवा के साथ बुढ़ापे का कर्ज भी लगा है। उस सहज काम-धर्म का पालन मनुष्य कब तक करे ? उर्वशी बहुत कुछ ठीक कहती है, 'तन का काम अमृत, लेकिन यह मन का काम गरल है।'

इस पुस्तक में अमृत के साथ थोड़ा-बहुत गरल भी है। भूमिका में कवि का कथन है, 'किन्तु, उस प्रेरणा पर तो मैंने कुछ कहा ही नहीं जिसने आठ वर्ष तक ग्रसित रखकर यह काव्य मुझसे लिखवा लिया।' भगवान हर पाठक को इस प्रकार ग्रसित होने से बचाए।

पुरुरवा की दार्शनिक युक्ति यह है कि मनुष्य देह से प्रेम करके अदेह सौंदर्य तक पहुँच जाता है। प्लेटो और उसके अनुयायियों ने इस प्रेमदर्शन का काफी प्रचार किया था और उसकी प्रतिध्वनियाँ इस काव्य में भी हैं :

और चूमते हम अचेत हो
जब असंज्ञ अधरों को,
वह चुम्बन अदृश्य के चरणों

पर भी चढ़ जाता है।

अदृश्य पर इस तरह असंख्य चुम्बन चढ़ाने पर भी पुरुरवा को यह संतोष नहीं होता कि उसे ज्ञान प्राप्त हुआ है।

फिर वही उद्विग्न चिन्तन,
फिर वही पृच्छा चिरन्तन—
काफी समय बाद वही आर्त पुकार—·
हाय, तृषा फिर वही
तरंगों में गाहन करने की !
वही लोभ चेतना-सिंधु के
आर पार जाने का।

*बहुत प्रयत्न करने पर वह ईश्वर या प्रकृति के प्रति आत्मार्पण या शरणगति* की बात ही कह सकता है।

आज के *युग में* प्लैटो की देह से अदेह तक पहुँचने की *प्रक्रिया काम नहीं* देती। पहले भी काम न देती थी, आज वह एकदम विफल हो गई है। मनुष्य न तो यह कहकर शान्त बैठ जाता है कि सत्य अज्ञेय है, न यह प्रकृति या ईश्वर को आत्मार्पण करके सन्तुष्ट होता है। वह अपने श्रम से, व्यवहार द्वारा प्रकृति के ज्ञान से, अपने कर्म से प्रकृति को अपने अनुकूल बनाकर, अपने अनुभवों की समीक्षा से सही निष्कर्ष निकालता हुआ, स्वयं अपने को विकसित करता हुआ आगे बढ़ रहा है। ज्ञान की यही एक पद्धति है जिससे मनुष्य को सन्तोष हो सकता है।

उर्वशी और पुरुरवा की उक्तियों में या तो अतृप्ति और निराशा है या भुलावा और प्रवंचना। उनके काम-दर्शन पर औशीनरी की टिप्पणी लाजवाब है :

हाँ, अनोखी साधना है,
अप्सरा के संग रमना
ईश की आराधना है !

सामन्त को उत्तराधिकारी के लिए वधू चाहिए। विलास के लिए वर-वधू चाहिए। उसके असंयत भोग की रक्षा के लिए योगियों का तप चाहिए। पुरुरवा पहले *भोगी फिर संन्यासी; साधारण मनुष्य का यह मार्ग नहीं है।* च्यवन के जीवन में दोनों का समन्वय है किन्तु यह काव्य पुरुरवा की गाथा है, च्यवन की नहीं।

कभी-कभी रहस्य की खोज करते हुए आधुनिक कवि मानव-बुद्धि का ही विरोध करने लग जाते हैं। अंग्रजी में डी० एच० लारेंस ने बुद्धिवाद का विरोध करके रक्त की आवाज सुनने पर जोर दिया था। उर्वशी लारेंस के स्वरों में कहती है—

'पढ़ो रक्त की भाषा को, विश्वास करो इस लिपि का; यह भाषा, यह लिपि मानस को कभी न भरमाएगी, छली बुद्धि की भाँति।'

बुद्धि जहाँ अनियंत्रित सुख-भोग में बाधक होती है, वहाँ उसकी आलोचना की गई है। किन्तु यही बुद्धि नारी को कितने सुन्दर ढग से आत्मसमर्पण का पाठ पढ़ाती है। सुकन्या कहती है कि नारी की सहज-भूमि धूप नहीं छाया है। नारी क्रिया नही वरन् क्षमा और करुणा है और—

हम तो जाती हैं कृतार्थ
अपने अधिकार गँवाकर।

नारी काफ़ी कृतार्थ हो चुकी; अब वह अपने अधिकारों के लिए लड़ती है और क्षमा-करुणा का सेहरा पुरुष के सिर बाँधना भी जरूरी समझती है।

इस प्रकार काव्य मे जिन दार्शनिक और सामाजिक समस्याओं की चर्चा है उनमें काफ़ी उलझाव है। कवि ने उन्हें सुलझाने का दावा भी नहीं किया, लेकिन उन्हें सुलझाना तो होगा ही।

यद्यपि श्रृंगार वर्णन प्राचीन परिपाटी से काफ़ी भिन्न है, फिर भी पुरानी कल्पनाओं और पुराने ढंग की अलंकार योजना कई जगह खटकती है। रति की मूर्ति, रमा की प्रतिमा कहने से कोई स्पष्ट चित्र सामने नहीं आता। पुरुरवा के अत्युक्तिपूर्ण कथन, 'सामने टिकते नही वनराज पर्वत डोलते हैं' इत्यादि दरबारी कवियों की रचनाओं में ही शोभा देते हैं।

दिनकरजी की छन्द-योजना समर्थ है; भिन्न गतिलय द्वारा वह विभिन्न भाव-भंगिमाएँ व्यक्त करने में दक्ष हैं। किन्तु उनकी शब्द-योजना में बहुत जगह शिथिलता दिखाई देती है। 'भीतर से हरी-हरी' और 'जल से भरी-भरी' भद्दा प्रयोग लगता है। इसी तरह 'निद्रा भरी-भरी' कोई मुहावरा नहीं है। चुबन धरने वाला, कोर मात्र ही केवल (मात्र केवल, ही, एक ही अर्थ के वाचक हैं) भूतरोत्तर (भूत+उत्तर या भूतर+उत्तर ?) आदि चिन्त्य प्रयोग हैं। कहीं-कहीं काव्य की पंक्तियाँ नीरस गद्य जैसी हो जाती हैं, जैसे उर्वशी का बार-बार पानी माँगना —'अपाले मुझे घूँट भर जल दे।' और 'अपाले ! तनिक और पानी दे।' ऐसी ही पुरुरवा की गद्यमय उक्ति है, 'ठीक-ठीक यह नहीं बता सकता हूँ।'

इस तरह के दोषों से शायद ही पिछले दस वर्षों का कोई काव्य मुक्त हो। इसीलिए उनकी ओर ध्यान दिलाना आवश्यक है। किन्तु भाषा अथवा दार्शनिक चिन्तन के सदोष होने पर भी यह मानना होगा कि उर्वशी एक महान् कलाकृति है और उसके अनेक स्थल ऐसे हैं जिनमें पाठक का मन रमेगा और वह उन्हें विह्वल होकर बार-बार पढ़ेगा। 'निश्चित रूप से दिनकर जी की यह कृति आधुनिक काव्य की श्रेष्ठ उपलब्धि के रूप में स्मरणीय रहेगी।'

# १३ | हिन्दी शब्दानुशासन : भाषा-शास्त्र की परम्परा

*अंग्रेजों की दासता से मुक्ति पाने के बाद भारतीय जनता के सामने नयी* भाषा-सम्बन्धी समस्याओं का प्रस्तुत होना स्वाभाविक है। जनता की राजनीतिक और सांस्कृतिक कार्यवाही पहले की अपेक्षा कहीं बड़े पैमाने पर उसकी अपनी भाषाओं में होगी। इसलिए भाषा का परिनिष्ठित रूप होना, उसके शब्द-प्रयोगों और वाक्य रचना आदि के बारे में सर्वस्वीकृत मान्यताओं का स्थिर होना आवश्यक है। इस कार्य की ओर हिंदी के विद्वान् पहले से भी सचेत हैं, जिनमें पं० किशोरीदास वाजपेयी का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। हिन्दी शब्दानुशासन के मार्ग में दो बाधाएँ हैं। पहली संस्कृत के अनुरूप हिन्दी व्याकरण रचने की प्रवृत्ति; दूसरी इस क्षेत्र में यूरोप के विद्वानों—विशेषकर अंग्रेज भाषा-वैज्ञानिकों—के अन्धानुकरण की प्रवृत्ति। प्रसन्नता की बात है कि वाजपेयी जी ने दोनों बाधाओं की चिन्ता न करके इस विषय पर अपनी पुस्तक लिखी है।[1]

'हिन्दी शब्दानुशान' में शब्दों के प्रयोग, वाक्य-रचना आदि के बारे में जो कुछ कहा गया है, वह तो महत्वपूर्ण है ही, सभी भाषाशास्त्रियों के ध्यान देने की बात इसमें वाजपेयी जी का भाषा-सम्बन्धी दृष्टिकोण है।

भाषा स्थिर है या परिवर्तनशील? वाजपेयी जी भाषा को दीर्घजीवी मानते हैं, साथ ही वह परिवर्तनशील भी है। उसमें यह परिवर्तन बहुत धीरे-धीरे होता है। *"काल की तरह देश भेद से भी भाषा बदलती है, बहुत धीरे-धीरे।"* (पृ० ४) तथा—"लाखों करोड़ों वर्ष अच्छी भाषा जीवित रहती है।" (उप०) भाषा के इस दीर्घ जीवन को ध्यान में रखकर ही यह बात समझ में आ सकती है कि *आधुनिक भाषाओं के अनेक तत्व बहुत ही पुराने हैं।* भले ही किसी भाषा का जीवन अक्षरशः करोड़ों वर्ष का सिद्ध न हो सके भाषा की आयु मानवसमाज की

---

१. हिन्दी शब्दानुशासन—ले० पं० किशोरीदास वाजपेयी शास्त्री; प्रकाशक—नागरी प्रचारिणी सभा, काशी; मूल्य १०)

आयु पर ही निर्भर है।

भाषा के कौन से तत्व जल्दी बदलते हैं, कौन से देर में बदलते हैं या नहीं बदलते, इस विषय में वाजपेयी जी ने लिखा है, "किसी भी भाषा के मूल शब्द उसका 'मूल धन' हैं, या होते हैं—१—क्रियापद, २—अव्यय, ३—विः क्तयाँ तथा ४—सर्वनाम। ये चार मुख्य स्तंभ हैं, जिन पर किसी भी भाषा का स्वतन्त्र अस्तित्व टिका रहता है। ये शब्द कभी बदलते नहीं, कभी भी किसी दूसरी भाषा से कोई भाषा नहीं लेती।" (पृ० ४०) यदि इस नियम के अनुसार हिन्दी-उर्दू समस्या पर विचार किया जाय तो बहुत जल्दी समझ में आ जाये कि ये दोनों भिन्न भाषाएँ हैं या एक हैं। इसी प्रकान अवधी, ब्रज, बुंदेलखण्डी स्वतन्त्र भाषाएं हैं या हिन्दी की बोलियाँ हैं—इस प्रश्न का उत्तर देने में भी सहायता मिले। वास्तव में भाषा-विज्ञान के अनेक पंडित भाषा के 'मूल धन' की समस्या से परिचित ही नहीं है। इसी कारण तमिल आदि दक्षिण की भाषाओं के मूलधन पर ध्यान न देकर इन्हें भी संस्कृत की पुत्रियाँ कह दिया जाता है। क्रियापद, सर्वनाम आदि तत्वों का भी आदान-प्रदान होता है यथा 'आजमाना' क्रिया, किन्तु इस तरह के उदाहरणों से यह सिद्ध नहीं होता कि भाषा की स्वतन्त्रता उपर्युक्त तत्वों पर अवलंबित नहीं है।

वाजपेयी जी भाषा को विकासमान समझते हैं; जनता के प्रयोग भाषा की मुख्य नियामक शक्ति हैं। उनका कहना है कि "जन-प्रवाह ने जिस शब्द को जैसा बना दिया है, वह वैसा बन गया।" (पृ० ४३) यदि जन-प्रवाह के प्रति हिन्दी विद्वानों की यह धारणा होती तो उनकी शैली तत्सम-प्रधान न होकर सरल, तद्भव-प्रधान, भारतेन्दु और प्रेमचन्द की शैली के अधिक निकट होती। वाजपेयी जी को तद्भव शब्दों से प्रेम है। जनप्रवाह को महत्व देने के कारण वे हिन्दी की प्रकृति को हिन्दी के अन्य वैयाकरणों और भाषा-विज्ञानियों की अपेक्षा ज्यादा पहचानते हैं। उन्होंने उचित ओज से घोषित किया है, "तद्भव शब्दों का तो अटूट भंडार है और इनकी जगह संस्कृत के तद्रूप शब्द चल ही नहीं सकते, जैसे दस, बीस।" (पृ० ४४) वे व्याकरण का महत्व जानते हैं और उसकी सीमाएँ भी पहचानते हैं। "व्याकरण का दर्पभंग, पद-प्रयोग के मार्ग में, जनता कर देती है।" (पृ० ६२) "जब पाणिनि का प्रयोग भाषा में गति-विरुद्ध होने के कारण नही चला, तो हम पामर जनों की चर्चा ही क्या!" (पृ० ८०) "बीस-बीस करोड़ जनता के प्रवाह को नियम बना कर कैसे कोई मोड़े?" (पृ० १८५)। हिन्दी ही नहीं, अनेक अहिन्दी भाषा-विज्ञानी कभी-कभी हिन्दी व्याकरण को अपनी रुचि के अनुसार गढ़ने की इच्छा प्रकट करते हैं। विशेष रूप से वे चाहते हैं कि हिन्दी से लिंगभेद मिटा दिया जाय। लेकिन जन-प्रवाह को नियम बना कर कौन मोड़े?" "हिन्दी ही नहीं, सभी भाषाओं की अपनी प्रकृति होती है। उसे कोई

व्याकरण क्या, महाव्याकरण भी बदल नहीं सकता।" (पृ० ५७) वाजपेयी जी ने बार-बार हिन्दी की प्रकृति पर जोर दिया है, उसे स्वतन्त्र भाषा मानकर उसकी विशेषताओं का अध्ययन किया है। सही वैज्ञानिक पद्धति भी यही है। इसके विप-रीत उन विद्वानों का व्यवहार है जो न संस्कृत की प्रकृति को पहचानते हैं, न हिन्दी की। अपने मन से गढ़े हुए—अथवा संस्कृत से उधार लिए हुए—चौखटे में हिन्दी के हाथ पैर बाँध देते हैं।

ऊपर के उदाहरणों से यह निष्कर्ष निकलता है कि व्याकरण जैसे विषय पर भी पुस्तक लिखने में विवेचक का सामाजिक दृष्टिकोण महत्वपूर्ण सिद्ध होता है। यदि वह जनता को मूर्ख, शुद्ध भाषा को बिगाड़ने वाली, विद्वानों को ही भाषा का मूल स्रोत और स्वरचित व्याकरण को भाषा का नियामक माने तो वह कभी वैज्ञा-निक पद्धति से इस विषय पर पुस्तक नहीं लिख सकता। वाजपेयी जी को हिन्दी के शब्दों से प्रेम है; वे उनके लिए कोश में दर्ज मृत इकाई न होकर जीते-जागते प्राणी हैं जिनका व्यवहार देखकर कभी वे विस्मय में पड़ जाते हैं, कभी स्वयं उनके साथ खेलने लगते हैं, परन्तु सदा ही उनकी गतिविधि का अध्ययन करते रहते हैं। शब्द ही नहीं, वर्णों की प्रकृति का उल्लेख वे यों करते हैं, मानो वे प्राणियों के समान विशेषताओं वाले हों। ह के साथ ह नहीं मिलता; स के साथ स मिल जाता है। क्यों? "स की अपेक्षा ह जोरदार है—असली बब्बर।" (पृ० ६९) अनुना-सिक वर्णों की चर्चा करते हुए उन्हें याद आ जाता है—"कंकन किंकिन नूपुर धुनि सुनि।" और वे एक उपमा ढूँढ़ लाते हैं, "जैसा 'न' वैसा ही अनुस्वार मधुर। दूध और मिसरी का मेल।" (पृ० ६७) इस शब्द प्रेम के साथ उनकी विचार-पद्धति दर्शनीय है। वे भाषा-तत्वों को स्थिर न मानकर गतिशील और परिवर्तन-शील मानते हैं। "भाषा के प्रभाव में बहते-बहते कई संश्लिष्ट शब्द विश्लिष्ट होकर चलने लगते हैं।" (पृ० १४६) इसलिए शब्दों के रूप को स्थिर न मानकर परि-वर्तनशील समझते हुए ही विवेचन करना उचित होता है।

दृष्टिकोण और विचार-पद्धति के बाद इस पुस्तक की विशेषता है, संस्कृत प्राकृत और हिन्दी के परस्पर सम्बन्ध का विवेचन। संस्कृत और हिन्दी का सम्बन्ध ठीक से न समझने के कारण न जाने कितना अनर्थ हुआ है और हो रहा है। उसे राष्ट्रभाषा बनाने के फेर में बहुत से लेखक उसकी प्रकृति की अवहेलना करके उसे संस्कृत की ओर घसीटने का प्रयास करते रहे हैं। वाजपेयी जी ने अपनी पुस्तक के आरम्भ में ही लिखा है, "हिन्दी की उत्पत्ति उस संस्कृत भाषा से नहीं है, जो कि वेदों में, उपनिषदों में तथा वाल्मीकि या कालिदास आदि के काव्य-ग्रंथों में हमें उपलब्ध है।" (पृ० १) इस वाक्य को मोटे-मोटे अक्षरों में लिखकर हर कोश-निर्माण कार्यालय, नागरी प्रचारिणी सभा और साहित्य सम्मेलन की हर शाखा के दफ्तर और प्रत्येक विश्वविद्यालय के हिन्दी विभाग में टाँग देना चाहिए जिससे

कि आये दिन हिन्दी को संस्कृत की पुत्री न घोषित किया जाय। पुत्री घोषित करने का कारण भाषा के शब्द भंडार से भिन्न, उसके व्याकरण के महत्व को न पहचानना है। वाजपेयी जी ने उचित ही प्रश्न किया है, "करोति से 'करता है' एकदम कैसे निकल पड़ेगा? राम . करोति की तरह सीता करोति भी संस्कृत में चलता है; परन्तु हिन्दी मे 'लड़का चलता है, करता है, खाता है' और 'लड़की चलती है, करती है, खाती है' होता है। कितना अन्तर! यह ठीक है कि 'चल, खा, कर' शब्द-रूप संस्कृत के चल्, कृ, खाद् से मिलते-जुलते हैं। परन्तु इस मेल-जोल का यह मतलब नहीं कि 'चलति' से 'चलता' निकल पड़ा! दोनों की चाल एकदम अलग-अलग है।" यह तर्क-पद्धति बिलकुल सही है। जब तक यह सिद्ध नहीं होता कि हिन्दी व्याकरण की विशेषताओं का मूल स्रोत संस्कृत-व्याकरण है, तब तक शब्द-साम्य के आधार पर हिन्दी को संस्कृत की पुत्री नहीं कहा जा सकता।

वाजपेयी जी संस्कृत और हिन्दी को किसी एक मूल भाषा की शाखाएँ मानते हैं। 'दोनों' का पृथक् और स्वतन्त्र पद्धति पर विकास हुआ है; परन्तु हैं दोनों एक ही मूल भाषा की शाखाएँ। बहुत बड़ी-बड़ी शाखाएँ हैं ये; इतनी बड़ी कि तना कहीं दिखाई भी नहीं देता और इतना विस्तार कि कोई सहसा समझ नहीं पाता कि कहाँ से ये चली हैं!" (पृ० १) इससे सिद्ध हुआ कि वाजपेयी जी के अनुसार हिन्दी के अनेक मूल तत्व अत्यन्त प्राचीन हैं और संस्कृत-प्राकृत-अपभ्रंश की सीढ़ी के सहारे हम हिन्दी की प्रकृति तक नहीं पहुँच सकते। वाजपेयी ने एक मिसाल दी है: 'इस पुस्तक की चार प्रतियाँ हमें देना।' उपसर्ग प्रति का प्रयोग संज्ञा की तरह हुआ है। यह प्रवृत्ति हिन्दी में कहाँ से आई? "हिन्दी में यों उपसर्गों का स्वतंत्र प्रयोग करने की प्रवृत्ति 'मूल भाषा' से ही आई है।" (पृ० २५)

संस्कृत के आकारान्त स्त्री वाचक शब्दों को हिन्दी उनकी 'लंबमानता' हटा कर अपनाती है: द्राक्षा को दाख, खट्वा को खाट बनाकर। "तो, यह संस्कृत (तथा उपलब्ध प्राकृतों) से एकदम उलटी पद्धति है न? यह पद्धति प्राकृत के किस रूप से आई? 'खड़ी बोली' के क्षेत्र में जो जनभाषा व्यवहृत होती होगी, उसी की यह पद्धति हो सकती है।" (पृ० १६) इस तरह के उदाहरण देकर वाजपेयी जी ने संस्कृत से भिन्न हिन्दी की विशेषताओं का प्रतिपादन किया है। यहाँ उनका संकेत इस तथ्य की ओर भी जान पड़ता है कि संस्कृत के समानान्तर यहाँ विभिन्न जनपदों में अन्य भाषाएँ बोली जाती थीं। उन्हीं प्राचीन भाषाओं से हिन्दी आदि नवीन भाषाओं का उद्‌भव और विकास हुआ है।

हिन्दी में 'तुम्हीं ने', 'हमीं ने' आदि प्रयोग उचित हैं। हम और ने के बीच में 'ही' आ गया। "यह हिन्दी की प्रकृति है। संस्कृत में ऐसा नहीं होता।" (पृ० २५) संस्कृत में राष्ट्रिय भले शुद्ध हो, हिन्दी में राष्ट्रीय ही चलेगा क्योंकि "हिन्दी

एक स्वतन्त्र भाषा है" और "वह अपने क्षेत्र में सार्वभौम सत्ता रखती है।" (पृ० ५६) इसी तरह विस्तार से की जगह विस्तर से न चलेगा। संस्कृत में दीनबन्धु किन्तु हिन्दी में दीनबन्धु के साथ दीनानाथ भी ठीक है। ऐसे ही मूसलाधार और सत्यानाश शब्द ठीक हैं क्योंकि "हिन्दी सर्वत्र संस्कृति-नियमों से बँधी नहीं है।" (पृ० ५८) संस्कृत और हिन्दी की प्रकृति में अन्य भेद इस प्रकार हैं। हिन्दी की प्रवृत्तिअनुनासिक-प्रधान है, संस्कृत की अनुस्वार-प्रधान। (पृ० ९०) संस्कृत में विसर्गों के बिना काम नहीं चलता। ठेठ हिन्दी शब्दों में विसर्ग कहीं न मिलेंगे।" (पृ० ९३) क्या हम इसे भाषा का ह्रास कहें ? नहीं, "उस झंझट से अलग होने का ही परिणाम तो भाषा-विकास है।" (उप०) अनेक पुनरुत्थानवादियों के विपरीत वाजपेयीजी को इस बात पर जरा भी अफसोस नहीं है कि संस्कृत अब भारत की राष्ट्र भाषा नहीं है। न वे इस कार्य में दत्तचित्त हैं कि उसे फिर राष्ट्रभाषा बनाया जाय। लेखक के निवेदन में उनका दावा है, "निःसन्देह हिन्दी की पद्धति संस्कृत से भी अधिक कलात्मक तथा वैज्ञानिक है, यह आप स्वयं इस पुस्तक का अध्ययन करके कहेंगे।"

प्राकृतों को वाजपेयी जी ने कृत्रिम बतलाया है। साहित्यिक प्राकृतें मूलतः संस्कृत के शब्द भंडार को और अधिकतर उसी के व्याकरण-नियमों को लेकर चलती हैं। इसलिये उन्हें कृत्रिम कहना उचित है। जैसे हिन्दी की उत्पत्ति संस्कृत से सिद्ध नहीं की जा सकती, वैसे ही वह प्राकृतों से भी सिद्ध नहीं की जा सकती। "प्राकृत के (दूसरी तथा तीसरी अवस्था के) जो भी रूप साहित्य में उपलब्ध हैं', उनसे हिन्दी की जूरी बैठती नहीं है। इन सभी का प्राकृतों में वर्तमान काल की क्रियाएँ तिङन्त हैं, जिनमें कर्ता के अनुसार पुल्लिग-स्त्रीलिंग में कोई रूप परिवर्तन नहीं होता। 'पिआ पुच्छइ' और 'माआ पुच्छइ'। उभयत्र 'पुच्छइ' है। यह संस्कृत के 'पिता पृच्छति' 'माता पृच्छति' की छाया है। हिन्दी में रूप बदलता है—'पिता पूछता है'—'माता पूछती है'। हिन्दी की यह विशेषता किसी भी प्राकृत में दिखाई नहीं देती।" (पृ० १४) इस सूक्ष्म विवेचन का कारण यह है कि वाजपेयीजी ने शब्दों के परिवर्तित रूप दिखाकर संतोष नहीं कर लिया; उन्होंने व्याकरण के नियमों को ध्यान में रखते हुए संस्कृत-प्राकृत-हिन्दी समस्या का विवेचन किया है।

शब्दानुशासन के प्रसंग में वाजपेयीजी ने हिन्दी की अनेक विशेषताओं का उल्लेख किया है। हिन्दी अपने तथा संस्कृत के रूपान्तरित करके अपनाए हुए शब्दों में पुंविभक्ति लगाती है यथा, मीठा पानी, कड़वा पत्ता, कसैला फल। इसी तरह दंड तत्सम रूप में दंड ही रहता है किन्तु तद्भव रूप में डंडा हो जाता है। (पृ७ १७) संस्कृत की धातुएँ हिन्दी में स्वरान्त हो गई हैं। (पृ० ३८) ऋ का प्रयोग संस्कृत में खूब है "परन्तु हिन्दी आदि आधुनिक भारतीय भाषाओं का गठन ऐसा है कि यहाँ 'ऋ' का एकान्त अभाव है।" (पृ० ८३) हिन्दी में विभक्ति हटा

कर लिखी जाती है और लिखी जानी चाहिए। हिन्दी के सन्धिनियम, समास-नियम अपने हैं।

वाजपेयी जी ने हिन्दी की बोलियों का संक्षिप्त विवेचन किया है। उन्होंने पंजाबी को स्वतंत्र भाषा किन्तु राजस्थानी, कमायूनी और गढ़वाली को हिन्दी की बोलियाँ ही कहा है। मैथिली, ब्रज, अवधी आदि को उन्होंने उचित ही हिन्दी की बोलियाँ घोषित किया है। उनका यह सुझाव ध्यान देने योग्य है कि हिन्दी को अपनी बोलियों से शब्द लेने चाहिए। वाजपेयी जी एक ओर सिर के बदले मूंड़ चलाने के पक्ष में नहीं हैं, दूसरी ओर जनपदों के शब्दों को प्रत्येक दशा में हिन्दी की परिधि से बाहर भी रखना नहीं चाहते। इसी प्रकार वे उर्दू के प्रचलित शब्दों को अपनाने और भाषा में उनका व्यवहार करने के पक्ष में हैं। "मेरी भाषा में 'असली', 'चीज', 'जरूर' आदि विदेशी शब्द आते हैं। रम गए हैं। मैं इन्हें जबर्दस्ती निकालता नहीं।" (पृ० ४६) यह नीति प्रशंसनीय है क्योंकि बहुत से लेखक वास्तविक, वस्तु और आवश्यक के अभाव में भाषा को हिन्दी समझते ही नहीं।

पुस्तक में वाजपेयी ने शब्दों के प्रयोग के बारे में जो मत प्रकट किया है, वह सभी को मान्य भले न हो, विचारणीय सबके लिये अवश्य है। उनके सुझावों से हिन्दी का परिनिष्ठित रूप स्थिर होगा, इसमें सन्देह नहीं। लिंग-विवेचन के प्रकरण में उन्होंने जितनी बातें कही हैं, उनसे अहिन्दी-प्रेमियों को कम से कम इतना जरूर मालूम हो जायगा कि इस जटिलता के ऐतिहासिक कारण हैं। अनेक मौलिक उद्‌भावनाओं में कुछ बहुत ही महत्वपूर्ण ये हैं। वाजपेयी जी ने 'कितना' का मूल-रूप 'केतरा' माना है, 'इतना' का 'एतना', 'उतना' का 'ओतना'। (पृ० ८८-८९) इससे तथा ऐसे अन्य उदाहरणों से पता चलता है कि वर्तमान हिन्दी के विकास में पूर्वी बोलियों की भूमिका नगण्य नहीं है और इस विषय पर और अनुसन्धान होना चाहिये।

महाप्राण व्यंजनों के प्रसंग में वाजपेयी जी ने लिखा है, "भाषा के विकास में 'ह्' वर्ण का जो स्थान है, अन्य किसी वर्ण का नहीं।" (पृ० ९८) कश्मीर से असम तक और पश्चिम में गुजरात और महाराष्ट्र तक श, ष के स्थान में विशेष रूप से तथा ध, थ आदि व्यंजनों के स्थान में साधारणतः यह ह अपना रंग जमाता हुआ दिखाई देता है। इस पर ध्यान दिये बिना कम से कम उत्तर भारत की भाषाओं का विकास समझ में नहीं आ सकता।

जो लोग 'को', 'ने' आदि को विभक्ति के बदले परसर्ग कहते हैं, उनके तर्क का उत्तर देते हुए वाजपेयी जी ने लिखा है, "संस्कृत की विभक्तियाँ भी तो किन्हीं शब्दों के घिसे हुए रूप कही जा सकती हैं न?" (पृष्ठ १७१) संस्कृत की विभक्तियाँ पहले स्वतंत्र शब्द थीं, यह स्थापना काफ़ी हद तक तुलनात्मक भाषाविज्ञान से सिद्ध होती है।

सकर्मक क्रियाओं के भूतकाल में कर्ता ने विभक्ति के साथ रहता है; राम ने काम किया; राम ने पुस्तक ली। लेकिन राम पुस्तक लाया, लड़की फल लाई—इन वाक्यों में ने का अभाव है। वाजपेयी जी ने बड़ी सूझबूझ से इस रहस्य का उद्घाटन किया है कि 'ला' धातु संयुक्त है; अन्त में 'आ' है। इसीलिये भूतकाल में 'आया' की तरह 'लाया' के साथ भी कर्ता को 'ने' स्वीकार नहीं है। (पृष्ठ १४७) इस तरह के उदाहरणों से पाठक कल्पना कर सकते हैं कि वाजपेयी जी ने कितने वर्षों तक, कितनी लगन से और कितने निःस्वार्थ भाव से इन समस्याओं पर विचार किया होगा। उनकी यह साधना अनुकरणीय है।

पूर्वी बोलियों से भिन्न हिन्दी में 'ने' के प्रयोग के बारे में उन्होंने लिखा है, "यह 'ने' हिन्दी में प्राकृत के किस रूप से आई है, पता नहीं चलता ! परन्तु आई तो प्राकृत की ही किसी धारा से है, इसमें सन्देह नहीं। साधारण अपढ़ जनता संस्कृत से कैसे प्रभावित हो सकती है ! प्राकृत का वह ('ने' वाला) रूप निश्चय ही 'खड़ी बोली' के क्षेत्र में, कुरु जन पद में (उत्तर प्रदेश के मेरठ डिवीजन में) जनगृहीत रहा होगा। अन्यथा वहाँ 'ने' कैसे कूद पड़ती ? और कहीं क्यों न कूद पड़ी ? संस्कृत के गढ़ काशी-क्षेत्र में वह क्यों न अवतरित हो गई ? खड़ी बोली के क्षेत्र में कदाचित् संस्कृत भी कृदन्त-प्रधान ही कभी चलती हो।" राजशेखर ने लिखा था कि उदीच्य लोग कृदन्त क्रियाएं बहुत पसन्द करते हैं, यह हवाला देने के बाद वाजपेयी ने लिखा है, "इसका मतलब यह भी हो सकता है कि इस क्षेत्र के संस्कृत-विद्वानों पर अपनी जनभाषा का प्रभाव पड़ा और वे अपनी मातृभाषा की पद्धति पर (संस्कृत के) कृदन्त प्रयोग अधिक करने लगे। यह भी संभव है कि संस्कृत नहीं, उस समय की 'खड़ी बोली' के बारे में हो उनकी कलम से वैसा निकला हो, यद्यपि संस्कृत-ग्रन्थ में वे वैसा कह रहे हैं। उस समय 'खड़ी बोली' प्रकट होकर जन-व्यवहार में मदद दे रही थी।" (पृष्ठ २९) इस पद्धति से हिन्दी-संस्कृत के सम्बन्धों पर विचार किया जाय तो भाषाविज्ञान की अनेक समस्याएँ हल हो सकती हैं। यहाँ मौलिक उद्भावना यह है कि संस्कृत ने ही हिन्दी को प्रभावित नहीं किया, हिन्दी ने भी संस्कृत को प्रभावित किया है।

वैदिक ताति से ताई (सुन्दरताई का ताई), वैदिक रामेभिः से रामेहिं, करहिं से करें का विकास, अस्-भू तथा हिन्दी की ह, हो धातुओं का विवेचन—ऐसे अनेक तथ्य इस पुस्तक में मिलेंगे जो पहले चमत्कारी लगते हैं, फिर स्वाभाविक। कम से कम अपनी भाषा को नयी दृष्टि से देखने और उसके प्रयोगों पर नये सिरे से विचार करने की प्रेरणा दे देते हैं। यह इस पुस्तक की बहुत बड़ी सफलता है।

व्याकरण और भाषाविज्ञान की पुस्तकें प्रायः नीरस होती हैं। विषय जितना कठिन होता है, उससे ज्यादा कठिन विद्वत्ता की धाक जमाने के लिये बनाया जाता है। वाजपेयी जी ने अपनी पुस्तक को यथेष्ट रोचक बनाया है। इसमें ग्रामगीतों के

टुकड़े हैं—"बगदि गयो पुलिया ते मेरो सरमीलो भरतार।" शैली अनेक उपमाओ से अलंकृत है। व्यंग्य और हास्य की छटा अलग दर्शनीय है। सभा के अधिकारियों का आग्रह न मानकर वाजपेयी जी ने अपनी शैली को ज्यो का त्यो रखा, उसे बदलने से इन्कार कर दिया, यह उन्होने बहुत अच्छा किया। पाठको से हमारा आग्रह है कि 'हिन्दी शब्दानुशासन' नाम से आतंकित न होकर वे इस पुस्तक को अवश्य पढ़ें। व्याकरण में रुचि न होने पर भी उन्हें पुस्तक से आनन्द-लाभ होगा क्योंकि वह जनसाधारण के लिये भी लिखी गई है।

अनेक बातें कई जगह दोहराई गई हैं, बजाज और हलवाई की उपमा की पुनरावृत्ति है, 'सो' की भरमार है, कुछ तथ्य गलत हैं जैसे कि यूरोप की सभी भाषाओं की लिपि रोमन है, बंगाल की वैष्णव कविता ब्रजभाषा मे है, इत्यादि। बैसवाड़े और अवध का उल्लेख इस तरह हुआ है मानो बैसवाडा अवध से स्वतन्त्र प्रदेश हो, या बैसवाड़ी अवध क्षेत्र से बाहर की बोली हो। कहीं-कहीं मजाक बहुत हल्के ढग का है। ये दोष थोड़ी सावधानी से पुस्तक दोहराने पर दूर हो सकते थे और उसका कलेवर भी संक्षिप्त हो सकता था जिससे वह अधिक प्रभावशाली होती।

इन दोषों पर ध्यान न देकर पुस्तक की मूल स्थापनाओं पर विचार करना चाहिये। उसके दृष्टिकोण, तर्क-पद्धति, हिन्दी-प्राकृत-संस्कृत-सम्बन्ध-विवेचन पर ध्यान देना चाहिये, हिन्दी की प्रकृति, हिन्दी और उसकी बोलियों का सम्बन्ध पहचानना चाहिये। वाजपेयी जी को हिन्दी के वैयाकरणों और भाषा-वैज्ञानिको से जो असन्तोष है, वह उचित है। उन्होंने उनका जो उपहास किया है, वह भी उचित है यद्यपि समुचित नहीं क्योंकि उनके गुरुओं पर उनकी दृष्टि नहीं गई। इस पुस्तक के महत्व पर अधिक न कह कर इस सम्बन्ध में वाजपेयी जी की ही उक्ति का समर्थन करते हैं, "बहुत बड़ा काम हो गया है।"



# १४ | आचार्य शुक्ल और ब्रजभाषा की परम्परा

हिन्दी-भाषी प्रदेश की बोलियाँ एक दूसरे से इतनी सम्बद्ध हैं कि उनमें से एक का इतिहास जानने के लिये अन्य सब का अध्ययन भी आवश्यक हो जाता है। इन बोलियों में ब्रजभाषा का अन्यतम स्थान है। उसने पश्चिम मे खड़ीबोली—हिन्दी और उर्दू के दोनों रूपों—को ही प्रभावित नहीं किया, वरन् पूर्व मे अवधी, मैथिल आदि पर भी उसका प्रभाव पड़ा है। इसके साथ ही वह स्वयं भी इन बोलियों से प्रभावित हुई है। बोलियों के परस्पर आदान-प्रदान की यह क्रिया आज भी समाप्त नहीं हुई। वैसे तो भारत की सभी भाषाएँ एक-दूसरे को प्रभावित करती रही हैं, किन्तु एक ही भाषा-क्षेत्र में विभिन्न जनपदीय बोलियों का परस्पर आदान-प्रदान एक भिन्न स्तर की प्रक्रिया है। डॉ० शिवप्रसादसिंह ने अपने शोध ग्रंथ 'सूर पूर्व ब्रजभाषा और उसका साहित्य' में ग्रन्थ के नामानुरूप सूरदास से पूर्व की ब्रज-भाषा और उसके साहित्य का अध्ययन किया है। इस तरह का ग्रन्थ ब्रजभाषा के विकास को समझने में सहायक हो सकता है; साथ ही अन्य बोलियों के विकास, परस्पर सम्बन्ध और उनकी साहित्य-सम्पदा का अध्ययन करने में भी सहायता कर सकता है।

ग्रंथकर्ता ने आरम्भ में ब्रजभाषा के रिक्थ की चर्चा करते हुए वैदिक भाषा, पालि आदि की भाषा सम्बन्धी पृष्ठभूमि का चित्रण किया है। ब्रजभाषा के उद्-गम के सिलसिले में हेमचन्द्र के व्याकरण में उद्धृत दोहों की भाषा का विश्लेषण किया है। बारहवीं से चौदहवीं विक्रमी शताब्दियों के 'संक्रान्तिकाल' में पिंगल, औक्तिक ब्रज, प्राकृतपिंगलम् और रासो आदि की भाषा की चर्चा है। अप्रकाशित सामग्री में उसनें तेरह सूर-पूर्व पुस्तकों का विवेचन किया है जिनमें अधिकांश का उल्लेख खोज-रिपोर्टों में हुआ था किन्तु जिनका न प्रकाशन हुआ है न विवेचन। "कवि ठक्कुरसी की सूचना पहली बार प्रकाशित की जा रही है। आमेर भंडार के हस्तलिखित ग्रंथों की सूची में इस कवि का नामोल्लेख मात्र हुआ है।" इसके बाद गुरु ग्रन्थ में ब्रजकवियों की रचनाओं, अन्य कवियों और हिन्दीतर प्रान्तों के

ब्रजभाषा में लिखने वाले कवियों का वर्णन है। अन्त में 'आरम्भिक ब्रजभाषा' का भाषा शास्त्रीय विश्लेषण है और प्राचीन ब्रजभाषा काव्य के उद्गम, स्रोत और विकास तथा प्रमुख काव्यधाराओं का विवेचन है।

शोध ग्रन्थ के विषय की परिधि अनावश्यक रूप से विशाल है। शोध कार्य के निर्देशक विषय को कुछ सीमित रखें तो अनुसन्धान और गहराई से हो। डॉ० शिवप्रसादसिंह को काफी परिश्रम करना पड़ा है जिसके कुछ अंश से तो वह बच ही सकते थे। इस विवेचन से भाषा शास्त्र के प्रति हिन्दी विद्वानों की रुचि बढ़ेगी और उन्हें हिन्दी साहित्य का भरा-पूरा इतिहास लिखने की प्रेरणा मिलेगी। पुस्तक का महत्व असंदिग्ध है यद्यपि यह महत्व वैसा ही नहीं है जैसा कि भूमिका मे, आवरण पृष्ठ पर और ग्रन्थ के अनेक पृष्ठो मे विज्ञापित है।

सूर-पूर्व ब्रजभाषा पर चिन्तन करने की प्रेरणा अनुसन्धानकर्ता को सम्भवत. आचार्य शुक्ल से मिली। (विषय स्वय उसने न चुना हो तो प्रेरणा उसके निर्देशक को मिली होगी, क्योकि लेखक ने 'आभार" मे "सन् १९५३ मे गुरुवर आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने जब सूर-पूर्व ब्रजभाषा साहित्य के सन्धान का कार्य मुझे सौंपा" इत्यादि लिखा है।) पुस्तक के आरम्भ में सूर पूर्व ब्रजभाषा-काव्य परम्परा से सम्बन्धित शुक्लजी का एक वाक्य उद्धृत है जिसके अन्तिम अंश में कहा गया है, "सूरसागर किसी चली आती हुई गीत-काव्य परम्परा का—चाहे वह मौखिक ही रही हो—पूर्ण विकास सा प्रतीत होता है।"

आचार्य शुक्ल ने हिन्दी साहित्य के इतिहास तथा 'बुद्धचरित' की भूमिका में ब्रजभाषा और उसकी काव्य परम्परा की चर्चा की है। ब्रज, अवधी और खड़ी-बोली की तुलना करते हुए उन्होने जनपदीय बोलियों के तुलनात्मक अध्ययन की एक प्रणाली स्थापित की है। उनकी मान्यताओं और तर्कों का विश्लेषण किये बिना न हिन्दी साहित्य का नया इतिहास लिखा जा सकता है, न हिन्दी प्रदेश की किसी बोली या भाषा का अध्ययन किया जा सकता है। कठिनाई केवल एक है कि "शुक्लजी का प्रभाव और व्यक्तित्व इतना आच्छादक था कि उनकी इस मान्यता को (कि जैन साहित्य धार्मिक होने के कारण इतिहास से बहिष्कृत रहे) बहुत से विद्वान् आज भी श्रद्धापूर्वक स्वीकार करने में संकोच का अनुभव नहीं करते। शायद ऐसी ही मान्यता से किंचित् रुष्ट होकर डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी ने लिखा है" इत्यादि। रुष्ट हों द्विवेदी जी और उसका फल भोगें डॉ० शिवप्रसाद सिंह, यह अनुचित है। फिर द्विवेदी जी स्वर्गीय आचार्य शुक्ल के स्थानापन्न प्राध्यापक हैं। किंचित् से अधिक रोष भी उन्हें शोभा दे सकता है। नये अनुसंधान-कर्ता उनकी नकल क्यों करें?

शुक्लजी के इतिहास में हम पढते हैं, "ये ही दो बातें दिखाने के लिए इस इतिहास में सिद्धों और योगियों का विवरण दियागया है, उनकी रचनाओं का

जीवन की स्वाभाविक सरणियों, अनुभूतियों और दशाओं से कोई सम्बन्ध नहीं। वे साम्प्रदायिक शिक्षा मात्र हैं, अतः शुद्ध साहित्य की कोटि में नहीं आ सकतीं। उन रचनाओं की परम्परा को हम काव्य या साहित्य की कोई धारा नहीं कह सकते। अतः धर्म-सम्बन्धी रचनाओं की चर्चा छोड़, अब हम सामान्य साहित्य की जो कुछ सामग्री मिलती है, उसका उल्लेख उनके संग्रहकर्ताओं और रचयिताओं के क्रम से करते हैं।"

इस उद्धरण से स्पष्ट है कि शुक्लजी ने योगियों और सिद्धों के साम्प्रदायिक ग्रंथों की—जिनका कोई साहित्यिक महत्व न हो—चर्चा करना अनावश्यक समझा है। चर्चा को अनावश्यक बताने पर भी उन्होंने बीस पृष्ठों में इन सिद्धों और योगियों के मत का वर्णन किया है और उनकी भाषा का विवेचन किया है। लूहिपा, विरूपा, कण्हपा, कुक्कुरिपा आदि के उद्धरण वज्रयान के प्रेमी पाठक उनके इतिहास में पढ़ सकते हैं। ये सिद्धजन जैन नहीं थे, बौद्ध थे। नाथपंथी योगी भी जैन नहीं थे वरन् बौद्ध धर्म से प्रभावित हिन्दू योगी थे। शुक्लजी ने जैन कवियों के साथ किसी विशेष भेदनीति से काम नहीं लिया। इसके विपरीत साम्प्रदायिक शिक्षा ग्रंथों को छोड़कर जब वह सामान्य साहित्य की चर्चा करते हैं, तब सबसे पहले हेमचन्द्र का नाम आता है जिसके लिये उन्होंने लिखा है कि "ये अपने समय के सबसे प्रसिद्ध जैन आचार्य थे।" इनके बाद सोमप्रभ सूरि का नाम है; "ये भी एक जैन पंडित थे।" इसी प्रकार 'जैनाचार्य्य' मेरुतुङ्ग का विवरण है। शुक्लजी से किंचित् रुष्ट होने का कारण उनके इतिहास को जल्दी में पढ़कर कुछ गलत धारणाएँ बना लेना ही हो सकता है।

शोधग्रंथ की भूमिका में डॉ० द्विवेदी ने लिखा है, "विद्वानों की धारणा रही है कि ब्रजभाषा में सगुण भक्ति का काव्य ब्रजप्रदेश में वल्लभाचार्य के आगमन के बाद लिखा जाने लगा। शिवप्रसाद जी के इस निबन्ध से इस मान्यता का उचित निरास हो जाता है।"

डॉ० शिवप्रसादसिंह ने भी लिखा है, "पं० रामचन्द्र शुक्ल ने मध्यप्रदेश में भक्ति आन्दोलन का सूत्रपात खास तौर से ब्रजभाषा-प्रदेश में वल्लभाचार्य के आगमन के बाद माना है।"

शुक्लजी ने भक्ति आंदोलन का सम्बंध वल्लभाचार्य के अलावा विद्यापति और जयदेव से जोड़ा है, भागवत में वर्णित कृष्णलीला को उसका स्रोत माना है, दक्षिण की कवयित्री अन्दाल का उल्लेख किया है, "जिसका जन्म संवत् १७७३ में हुआ था।"

शुक्लजी ने वल्लभाचार्य का समय १५३५—१५८७ वि० दिया है। इससे पहले उनके अनुसार रामानुजाचार्य (सं० १०७३) ने (पाँच शताब्दियाँ पहले) "सगुण भक्ति का निरूपण किया था और उसकी ओर जनता आकर्षित होती

चली आ रही थी।" मध्वाचार्य (सं० १२५४-१३३३) ने अपना "द्वैतवादी वैष्णव सम्प्रदाय चलाया जिसकी ओर बहुत से लोग झुके।" पन्द्रहवीं शताब्दी में "रामानन्द जी हुए जिन्होंने विष्णु के अवतार राम की उपासना पर ज़ोर दिया।" और भी—"भागवत धर्म का उदय यद्यपि महाभारत काल में ही हो चुका था", वैष्णव धर्म के सांप्रदायिक स्वरूप का संगठन दक्षिण में हुआ। इस प्रकार शुक्लजी ने भक्ति आन्दोलन का सूत्रपात वल्लभाचार्य से बहुत पहले माना है। शुक्लजी की यह धारणा भी नहीं है कि ब्रजभाषा में कृष्णभक्ति की स्थापना सबसे पहले सूरदास ने की। लिखा है, "राधाकृष्ण की प्रेमलीला के गीत सूर के पहले से चले आते थे, यह तो कहा ही जा चुका है। बैजू बावरा एक प्रसिद्ध गवैया हो गया है" इत्यादि।

देखना चाहिए कि शिवप्रसाद जी ने कृष्णभक्ति की परम्परा की किन खोई हुई कड़ियों को ढूंढ निकाला है। उन्होंने सबसे पहले भागवत का उल्लेख किया है जिसका पता ठिकाना हमें शुक्लजी ने भी बताया था। भास के नाटकों में "कृष्ण के जीवन-चरित्र को नाट्य वस्तु के रूप में ग्रहण किया गया था।" इससे भास कृष्णभक्त कवि सिद्ध नहीं होते। "शिशुपाल वध आदि में कृष्ण के जीवन और कार्यों का वर्णन किया गया है।" भक्ति की चर्चा में ये सब उल्लेख अप्रासंगिक हैं।

अब आइये अपभ्रंश के क्षेत्र में। पुष्पदन्त ने महापुराण लिखा, "जिसमें कृष्ण जीवन का विशद चित्रण किया गया है। इस ग्रंथ में कृष्ण भक्ति के निश्चित रूप का तो पता नहीं चलता" इत्यादि। शुक्लजी को भी पुष्पदन्त का नाम मालूम था किन्तु उन्होंने भक्ति के प्रसंग में उचित ही उसका नामोल्लेख नहीं किया। पुष्पदन्त के बाद हेमचन्द्र-संकलित अपभ्रंश के "दो ऐसे दोहे हैं जिनमें कृष्ण सम्बन्धी चर्चा है। एक में तो स्पष्ट रूप से कृष्ण और राधा के प्रेम की चर्चा की गई है। मेरा ख़याल है कि ये दोहे एतत्-सम्बन्धी किसी पूर्ण काव्य ग्रंथ के अंश हैं।" जब तक वह पूर्ण काव्य-ग्रन्थ सुलभ न हो तब तक कृष्णभक्ति की त्रुटित परम्परा में यह एक ही दोहा हाथ लगता है। इसका भावार्थ समझाते हुए शोधकर्ता ने लिखा है, "हरि को प्रांगण में नचाने वाले तथा लोगों को विस्मय में डाल देने वाले राधा के पयोधरों को जो भावे सो हो।" इस भावार्थ के अन्तिम अंश का भाव अस्पष्ट है—"जो भावे सो हो"—किन्तु आगे की टिप्पणी स्पष्ट है: "इस पद में राधाकृष्ण के प्रेम का संकेत तो मिलता है किन्तु उस प्रेम को भक्ति सयुक्त मानने का कोई स्पष्ट संकेत नहीं मिलता।" इस तरह यह दोहा भी हाथ से गया। दूसरा दोहा "अवश्य ही स्तुतिमूलक है।" किन्तु दोहा उद्धृत करने के बाद लेखक को पुनः संशय जकड़ लेता है: इस पद्य में नारायण और बलि की कथा का संकेत मिलता है, इसमें भी हम बहुत अंशों तक भक्ति के मूल भावों का निदर्शन नहीं पाते।" चलिये छोड़िये इसे भी। अब आशा यह रहती है कि ये दोहे आरम्भिक ब्रजभाषा के अज्ञात कृष्ण काव्यों की सूचना तो देते ही हैं, इस तरह का न जाने कितना विपुल

साहित्य रहा होगा जो दुर्भाग्यवश आज प्राप्त नहीं होता।" जो भी हो, उसे प्राप्त न कर सकने के लिये हम शुक्ल जी को अपराधी नहीं ठहरा सकते। प्राकृतपैंगलम् की चर्चा भी विशेष आशाजनक नहीं। कृष्ण-सम्बन्धी पद्यों मे "लौकिक प्रेम का पूरा रूप प्रस्तुत करते हुए भी उसमें चिन्मय सत्ता का आरोप किया गया है।" क्या यह भक्ति का कोई विशेष लक्षण है ? अनेक पद्यों मे कृष्ण की स्तुति है किन्तु लेखक को स्वयं स्तुतिमात्र से संतोष नहीं होता। "यह पद्य वैसे मूलतः स्तुतिपरक है किन्तु एक पंक्ति में कृष्ण और राधा के प्रेम-सम्बन्धों पर भी प्रकाश पड़ता है।"

डूबता आदमी जैसे तिनकों का सहारा ढूँढ़ता है, वैसे ही बेचारे शोधक ने कहीं एक पंक्ति, कही डेढ़ शब्द का सहारा लेकर अनुसन्धान-वैतरणी को पार करने का भगीरथ प्रयत्न किया है। शुक्लजी ने भी प्राकृत पैंगलम् का उल्लेख किया है यद्यपि भक्ति आन्दोलन से उसका सम्बन्ध जोड़ना उन्होंने आवश्यक नहीं समझा।

अब आइये अगले विकास की ओर। "ब्रजभाषा में कृष्ण भक्ति सम्बन्धी *काव्य का अगला विकास सन्त कवियों की रचनाओं मे हुआ।"* इन सन्तों में सबसे पहले नामदेव का नाम लिया गया है। इनके बारे में शुक्लजी पहले ही लिख गये थे कि "महाराष्ट्र के भक्तों में नामदेव का नाम सबसे पहले आता है।" मराठी के अलावा "इनकी हिन्दी रचनाएँ भी प्रचुर परिमाण में मिलती हैं।" इसके बाद कबीर का नाम आता है। शुक्लजी ने इनमें भी भक्ति भावना के चिह्नों का उल्लेख किया है, "यद्यपि कबीर की बानी निर्गुन बानी कहलाती है पर उपासना क्षेत्र में ब्रह्म निर्गुण नहीं बना रह सकता। सेव्य-सेवक भाव में स्वामी में कृपा, क्षमा, औदार्य्य आदि गुणों का आरोप हो ही जाता है।" कबीर निर्गुण पंथी नहीं थे, पूर्णतः कृष्ण-भक्त थे, यह दावा शोधकर्ता का भी नहीं है।

इसके बाद रैदास का नाम है। शुक्लजी ने भी कबीर के बाद इन्हीं की चर्चा की है। उनके कुछ पद उद्धृत करने के बाद डा० शिवप्रसादसिंह ने *लिखा है,* "रैदास की इस प्रकार की कविताओं में प्रेम की जिस सहज अनुभूति और पीड़ा की विवृति हुई है क्या वह परवर्ती काल में सूर की विरहिणी गोपियों की अनुभूतियों से मेल नहीं खाती ?" अधिक से अधिक मेल ही खा सकती है; उसे कृष्ण भक्ति काव्य में दर्ज नहीं किया जा सकता। 'संगीतकार कवियों' में गोपाल नायक का उल्लेख किया गया है। इनकी "बहुत कम रचनाएँ प्राप्त हुई हैं।" 'राग कल्पद्रुम' से डा० सिंह ने चार पंक्तियों का एक पद उद्धृत किया है जिसमें 'लोई माँगना' की तुक 'ले मुराद मालवा' से मिलाई गई हैं। हिन्दी साहित्य के इतिहास में यदि ऐसा एक पद उद्धृत न किया गया हो तो वृद्ध आचार्य को क्षमा किया जा सकता है।

गोपाल नायक के बाद आये बैजू बावरा। इन्हीं के सिलसिले में शुक्लजी ने

लिखा था कि राधाकृष्ण की प्रेम लीला के गीत सूर के पहले से चले आते थे और बैजू का यह पद भी उद्धृत किया है।

"मुरली बजाय रिझाय लई मुख मोहन तें।"—इत्यादि।

इसके उपरान्त अप्रकाशित काव्यों के रचयिता "विष्णुदास, मेघनाथ आदि कवियों ने कृष्ण के जीवन-चरित्र से सम्बद्ध महाभारत, गीता आदि के भावानुवाद किये हैं।" कहना न होगा कि कृष्णभक्ति के कृष्ण और गीता-महाभारत के कृष्ण में थोड़ा अन्तर है।

इसके बाद पूर्ण विश्वास से यह निष्कर्ष घोषित है : "इस प्रकार हमने देखा कि ब्रजभाषा में कृष्णभक्ति काव्य की परम्परा काफी पुरानी है। सूरदास के समय में अचानक *कृष्णभक्ति के काव्य का उदय नहीं हुआ और न सूरदास* इस प्रकार के प्रथम कवि हैं।" इस निष्कर्ष से शुक्लजी ने हमे पहले ही परिचित करा दिया था; उन्होंने भक्तिकाव्य-परम्परा का जो अनुसन्धान किया था, उसमें डा० शिव-प्रसादसिंह ने कुछ कड़ियाँ छोड़ अवश्य दी हैं, नयी एक भी नहीं जोड़ी।

शुक्लजी के विरुद्ध अभियोग यह था कि उन्होंने भक्ति-आन्दोलन का सूत्रपात 'खास तौर से ब्रजभाषा प्रवेश में' वल्लभाचार्य के आगमन के बाद माना है। क्या डा० शिवप्रसादसिंह ने ब्रजभाषा क्षेत्र के किसी नये कृष्णभक्त का पता दिया है? न नामदेव ब्रज भूमि के थे, न कबीर। विष्णुनाथ और मेघनाथ भी ग्वालियर के थे। इस तरह *'खास तौर से' ब्रजभाषा प्रदेश के उस अज्ञात-नाम भक्त-कवियों* का पता लगना अभी बाकी है जिनकी जानकारी न होने से शुक्लजी का इतिहास अधूरा रह गया है।

डा० द्विवेदी ने अपनी भूमिका में लिखा है कि "शिवप्रसादजी ने सूर पूर्व ब्रजभाषा के जैन-काव्य का बहुत सुन्दर और सन्तुलित विवेचन किया है तथा पूर्व-वर्ती अपभ्रंश और परवर्ती ब्रजभाषा काव्य के अध्ययन में उसका उचित महत्व भी दिखाया है।" पूर्ववर्ती अपभ्रंश की कुछ पंक्तियों से परवर्ती ब्रजभाषा काव्य अर्थात् कृष्ण भक्ति काव्य का सम्बन्ध किस तरह जोड़ा गया है, यह हम ऊपर देख चुके हैं। *जैन काव्य का—हिन्दू काव्य, बौद्ध काव्य, मुस्लिम काव्य की तरह*—जो भी अर्थ हो, शिवप्रसादजी ने जिन सूरपूर्व जैन कवियों की चर्चा की है, उनका कृष्णभक्ति से कोई सम्बन्ध नहीं है। जिसने शोध ग्रन्थ को पढ़ा न हो, केवल उसके पन्ने पलटे हों, उसके मन में यह धारणा बन सकती है कि जिन अप्रकाशित रचनाओं का उल्लेख किया गया है, उनसे सूरदास और उनके बाद के भक्त कवियों की परम्परा जोड़ी गई है। आवरण पृष्ठ पर प्रकाशित विद्वानों की सम्मतियों में कहा गया है कि इस ग्रन्थ में "ब्रजभाषा के पुराने साहित्य का धारावाहिक इति-हास" प्रस्तुत किया गया है। लेखक ने सूरपूर्व ब्रजभाषा की अप्रकाशित सामग्री का "क्रमबद्ध विवेचन करते हुए भाषाशास्त्रीय और साहित्यिक मूल्यांकन प्रस्तुत

किया है।" "इस प्रबन्ध में सूरपूर्व ब्रजभाषा की टूटी हुई शृंखला को जोड़ कर इसके साहित्य को सभी पहलुओं के साथ अत्यन्त विस्तार और स्पष्टता के साथ उपस्थित किया गया है।" इन सम्मतियों को पढ़कर ऐसा लगता है मानो भाषा के साथ शोधकर्ता ने सूर-साहित्य की खोई हुई पूर्व परम्परा भी ढूंढ़ निकाली है।

प्रथम अप्रकाशित पुस्तक जिसका विवेचन किया गया है 'प्रद्युम्न चरित' है। इसमें कृष्ण की अनेक लीलाओं के साथ अपने पुत्र से उनके युद्ध का वर्णन भी है। प्रद्युम्न ने अपनी माँ को साथ लेकर पिता कृष्ण को ललकारा—"मैं तुम्हारी प्राणवल्लभा को अपहृत करके ले जाता हूँ।" कृष्ण के अस्त्र-शस्त्र व्यर्थ हो गये। नारद ने आकर पिता से पुत्र का परिचय कराया। "कृष्ण ने व्यंग्यपूर्वक प्रद्युम्न से रुक्मिणी को ले जाने को कहा।" प्रद्युम्न ने विवाह भी किया था कृष्ण-शत्रु दुर्योधन की पुत्री से। स्पष्ट ही यह काव्य, जो चौबीस तीर्थङ्करों की वन्दना से आरम्भ होता है और जिसके अन्त में कृष्ण और यादवों के अवसान के बाद "प्रद्युम्न ने जिनेन्द्र से दीक्षा ली", संकीर्ण साम्प्रदायिक दृष्टिकोण से लिखा गया है। पिता-पुत्र में माता को लेकर इस तरह का मजाक किसी भी देश की संस्कृति में वर्जित माना जायगा; सूरदास या अन्य भक्त कवियों से उसका क्या सम्बन्ध है, उसकी कल्पना की जा सकती है।

कवि दामों की लक्ष्मणसेन पद्मावती कथा, डूंगर बावनी, मानिक कवि की बैताल-पच्चीसी, ठक्कुरसी की पंचेन्द्रिय बेलि, पार्श्वनाथ शकुन सत्तावीसी आदि का भी सूर या उनकी परवर्ती साहित्य-परम्परा से कोई सम्बन्ध नहीं है। 'छिताई वार्ता' की कथा "अत्यन्त रोमानी और मर्मस्पर्शी है।" इसी प्रकार चतुर्भुजदास की 'मधु मालती' रोमानी हो सकती है, सूर-परम्परा की कड़ी नहीं। इन सब पुस्तकों का स्वतन्त्र विवेचन बहुत दिलचस्प हो सकता है लेकिन यह कहना कि इनके द्वारा ब्रजभाषा के पुराने साहित्य का धारावाहिक इतिहास प्रस्तुत किया गया है, पाठकों की आँखों में धूल झोंकना है। कुछ स्थलों पर स्वयं शोधकर्ता ने जैन कवियों का इस तरह उल्लेख किया है मानो वह उनसे भक्त कवियों का सम्बन्ध जोड़ रहा हो। पृ० १५ पर लिखा है, "कबीर या अन्य सन्तों की विचारधारा के मूल में नाथ सिद्धों के प्रभाव ढूँढ़ने का प्रयत्न तो होता है किन्तु जैन संतों के प्रभाव को विस्मरण कर दिया जाता है।" शोधग्रन्थ में ऐसी कोई बात नहीं कही गई जिससे जैन 'सन्तों' का प्रभाव कबीर या अन्य सन्तों की विचारधारा पर दिखाई पड़े। यह बात अवश्य सम्भव है कि "सिद्ध साहित्य की अपेक्षा जैन साहित्य में रूप सौन्दर्य का चित्रण कहीं ज्यादा बारीक और रंगीन हुआ है।" (पृ० २८२)

डॉ० सिंह ने जैन कवियों के चरित-काव्यों से हिन्दी की समानधर्मा परवर्ती रचनाओं का सम्बन्ध जोड़ा है। इसके लिये भी उन्हें शुक्लजी का आभार मानना चाहिये। उन्होंने अपने इतिहास में लिखा था, "सम्वत् ९९० में देवसेन नामक एक

जैन ग्रन्थकार हुए हैं।" इनके दब्व-सहाव-पयास (द्रव्य-स्वभाव-प्रकाश) का 'गाथा या साहित्य की प्राकृत' में रूपान्तर किया गया। "इसके पीछे तो जैन कवियों की बहुत सी रचनाएँ मिलती हैं, जैसे श्रुतिपंचमी कथा, योगसार, जसहर-चरिउ, णयकुमार चरिउ इत्यादि। ध्यान देने की बात यह है कि चरित्र-काव्य या आख्यानकाव्य के लिये अधिकतर चौपाई-दोहे की पद्धति ग्रहण की गई है।" पुष्पदन्त के आदि पुराण और चौपाइयों में लिखे हुए "जसहर-चरिउ" का उल्लेख करने के बाद शुक्लजी ने यह मत प्रकट किया है, "चौपाई-दोहे की परम्परा हम आगे चलकर सूफियों की प्रेम-कहानियों में, तुलसी के रामचरितमानस में तथा छत्र प्रकाश, ब्रजविलास, सबलसिंह चौहान के महाभारत इत्यादि अनेक आख्यान-काव्यों में पाते हैं।" इस प्रकार शुक्लजी ने अवधी और ब्रज के काव्य रूपों का सम्बन्ध भी जैन कवियों की रचनाओं से जोड़ा था।

अब देखना चाहिए, सूरपूर्व काव्य की भाषा के बारे में आचार्य शुक्ल ने कौन से भ्रम फैलाए हैं और नवीन अनुसन्धान ने किस तरह उनका निवारण किया है।

शोध ग्रन्थ को पढ़कर लगता है कि ज्यादातर विद्वानों ने ब्रजभाषा का आरंभ सूरदास से माना है अर्थात् हिन्दी के अधिकांश अन्धपंडितों की निगाह में सूरदास अपनी अद्भुत काव्य प्रतिभा के साथ अकस्मात् एक नई भाषा भी लेकर अवतरित हो गए। शुक्लजी को इतना ही श्रेय है कि उन्होंने इस मान्यता पर 'कुछ संकोच और द्विधा व्यक्त की है।' गनीमत है, यहाँ वल्लभाचार्य और भक्ति के सिलसिले की तरह शुक्लजी ने एकदम भ्रान्त धारणा का प्रचार नहीं किया।' 'वे प्रमाणों के अभावों में सूरसार को ब्रजभाषा की पहली रचना मानने के लिए विवश थे" किन्तु अपने 'प्रबल सत्याभिनिवेश' के कारण उन्हें एक गीत-काव्य-परम्परा की— 'भले ही वह मौखिक रही हो'—कल्पना करनी पड़ी। शोधकर्ता की सहानुभूति सराहनीय है। उसने शुक्लजी की ऐतिहासिक सीमाओं का ध्यान रखते हुए उन्हें एक काव्य-परम्परा की कल्पना करने के लिए बधाई दी है। फिर भी शुक्लजी ने अपभ्रंश और वीरगाथाकाल, 'दोनों ही युगों के साहित्य पर अन्यमनस्क भाव से विचार किया है।' शुक्लजी ने अपने इतिहास में विभिन्न धाराओं का विश्लेषण किया, साथ ही उनकी भाषा की छानबीन करना भी उनके उद्देश्य में शामिल था। "यह बात दूसरी है कि इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए उनके पास ज्यादा अवकाश और स्थल न था।' विशेष रूप से निर्गुण सन्त धारा के प्रति 'उनके हृदय में स्पष्टतः बहुत उत्साह नहीं था।' इसलिए सन्तों की भाषा के प्रति भी उन्होंने बहुत आकर्षण नहीं दिखाया। 'सन्तों की भाषा को सधुक्कड़ी नाम देकर शुक्लजी आगे बढ़ गए।' कहीं कुछ 'सोच-विचार किया' तो लिखा कि परम्परागत काव्य-भाषा का ढाँचा नागर अपभ्रंश या ब्रज का था, नाथपंथियों ने अलग सधुक्कड़ी भाषा का सहारा लिया। शोधकर्ता को स्वीकार करना पड़ा है कि शुक्लजी के अनुसार

निर्गुण पंथियों ने ब्रजभाषा का व्यवहार किया था; इसलिए पैंतरा बदलकर वह प्रश्न करता है कि फिर शुक्लजी को सूरदास की भाषा पर आश्चर्य क्यों हुआ ? 'इस काल का अप्रकाशित साहित्य तो सूरदास की पूर्व पीठिका के अध्ययन की दृष्टि से बहुमूल्य है ही'—लेकिन शुक्लजी को इस अप्रकाशित साहित्य का पता न था। खैर, इसके लिए क्षमा किया, लेकिन 'प्रकाशित साहित्य में नामदेव से लेकर नानक तक' की रचनाओं को देखने का भी वह कष्ट करते तो उन्हें मालूम होता कि '५० प्रतिशत से भी अधिक रचनाएँ ब्रजभाषा की हैं।' इन सन्तों की भाषा के बारे में शुक्लजी और डा० सिंह की मान्यताओं का तुलनात्मक अध्ययन काफी रोचक होगा।

सन्तों से पहले खुसरो को लीजिए। 'खुसरो की भाषा का पं० रामचन्द्र शुक्ल ने बहुत सही विश्लेषण किया है।' ये शब्द डा० शिवप्रसादसिंह के ही हैं। उनके अत्यन्त विस्तृत, परम वैज्ञानिक विवेचन का परिणाम वही है जिसे शुक्लजी पहले लिख गए थे। बचाव का कोई रास्ता नहीं है। शुक्लजी ने स्पष्ट लिखा है कि 'खुसरो के गीतों और दोहों की भाषा ब्रज या मुख-प्रचलित काव्य भाषा ही है।' आपने वृद्ध आचार्य के विश्लेषण को सही होने का सर्टिफिकेट दिया, इसके लिए हार्दिक धन्यवाद !

अब लीजिए कबीर की भाषा को। डा० सिंह ने शुक्लजी का यह कथन उद्धृत किया है कि कबीर ने दो तरह की भाषा लिखी है; उनके गीतों में ब्रजभाषा का व्यवहार किया गया है, कहीं-कहीं पूरबी बोली का भी। खुसरो और कबीर द्वारा ब्रजभाषा के प्रयोग के बारे में शुक्लजी ने लिखा है, 'इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि गीतों के लिए काव्य की ब्रजभाषा ही स्वीकृत थी।' डा० सिंह का निष्कर्ष है कि कबीर ने जहाँ आत्मनिवेदन, आत्मा-परमात्मा-मिलन के गीत गाए हैं, वहाँ 'उनकी रचनाओं का माध्यम ब्रजभाषा हो जाती है।' शुक्लजी के विश्लेषण को सही होने का सर्टिफिकेट न देकर भी उसे अपने ही शब्दों में दोहरा दिया गया है। इसके लिए भी बधाई।

अब गुरु नानक को लीजिए। 'शुक्लजी ने नानक की भाषा पर निर्णय दिया है वह बहुत कुछ ठीक है।' लेखक ने यह नहीं बताया कि शुक्लजी का निर्णय कम ठीक कहाँ पर है। फिर भी उसने शुक्लजी का अनुसरण किया है, इसके लिए पुनः बधाई। शुक्लजी ने गुरु नानक के हिन्दी पदों की भाषा के बारे में लिखा था, 'यह हिन्दी कहीं तो देश की काव्य-भाषा या ब्रज भाषा है, कहीं खड़ी बोली, जिसमें इधर-उधर पंजाबी के रूप भी आ गए हैं।' इससे फिर प्रकट होता है कि शुक्लजी ने सूरपूर्व ब्रजभाषा काव्य-परम्परा के अस्तित्व पर बराबर जोर दिया है।

मीरा की भाषा के बारे में अनेक मत हैं। डा० शिवप्रसादसिंह ने स्पृहणीय उदारता के आवेश में लिखा है, 'मैं इस विषय में पं० रामचन्द्र शुक्ल का निष्कर्ष

ही उचित मानता हूँ कि उनके पद दो प्रकार की भाषा में लिखे गए थे।' राज-स्थानी और ब्रज।' पुनः-पुनः धन्यवाद। स्वर्गीय आचार्य कृतार्थ हुए। यह वही शुक्लजी हैं जो सन्तों की भाषा को सधुक्कड़ी नाम देकर आगे बढ़ गए थे। बहुत सोच-विचारकर कुछ लिखा भी था तो यही *कि काव्य-भाषा का ढाँचा नागर अप-भ्रंश या ब्रज का था!* कितने आश्चर्य की बात है कि खुसरो, कबीर, नानक, मीरा आदि की भाषा के बारे में उन्हीं शुक्लजी का मत दोहराया जाता है और मुख-मण्डल पर कहीं लज्जा की लालिमा झलकती नहीं, न कर-कमलों में कहीं लेखनी ही कम्पित होती है! वास्तव मे आश्चर्य की बात कुछ नही है। ये पी-एच० डी०, डी० लिट्० आदि डिग्रियाँ प्राप्त करने के गुर हैं। *स्वर्गीय आचार्य* से ईषत् रुष्ट वर्तमान प्राचार्य सन्तुष्ट हो जाएँ। गाँठ में कुछ न होने पर माल भी स्वर्गीय आचार्य की ड्योढी से ही उड़ाया जाय! सिद्धों की परम्परा की यह भी एक सिद्धि है!

अनेक विद्वानों ने ब्रजभाषा के विकास और उसकी व्याकरणिक विशेषताओं पर विचार किया है। इनमें आचार्य शुक्ल भी हैं। डा० शिवप्रसाद ने शुक्लजी की बुद्धचरित की भूमिका और रत्नाकरकृत बिहारी रत्नाकर का एकसाथ उल्लेख करते हुए यह मत प्रकट किया है कि 'इनमें न तो पूर्णता है न *वैज्ञानिकता।'* शुक्लजी ने कौन सी अवैज्ञानिक बातें लिखी हैं, इसका उल्लेख करना श्री सिंह ने उचित और आवश्यक नहीं समझा। शुक्लजी का भाषा-विज्ञान से सम्बन्ध ही क्या? ऐक छोटा-सा वाक्य उन्हें और उनके विवेचन को उड़ा देने के लिए क्या पर्याप्त नहीं है?

*यहाँ भी डा० सिंह के भाषा शास्त्रीय विवेचन से शुक्लजी की स्थापनाओं* की तुलना दिलचस्प होगी। पहले ब्रजभाषा की पूर्वपीठिका लीजिए। डा० सिंह कहते हैं, 'हेमचन्द्र के शौरसेनी अपभ्रंश के उदाहरणों की भाषा को हम ब्रजभाषा की पूर्वपीठिका मानते हैं।' 'बुद्धचरित' की भूमिका में इन्हीं हेमचन्द्र के दोहों को उद्धृत करने के बाद शुक्लजी ने लिखा था, "इन पद्यों में हम ब्रजभाषा के भूत-काल और पुं० कर्ता और *कर्मकारक के रूपों के बीज पाते हैं।" 'क्रिया के पुरुष* काल-वर्जित साधारण रूप भी' मौजूद हैं। 'संज्ञा के बहुवचन रूप भी हैं जो अवधी आदि पूरबी भाषाओं मे बिना कारक चिह्न लगे नहीं होते।' शुक्लजी का निष्कर्ष है, 'काव्य की यह भाषा बहुत प्राचीनकाल में बन चुकी थी। यह हिन्दी की काव्य भाषा का पूर्व रूप है। ढाँचा पश्चिमी होने पर भी यह काव्य की सामान्य भाषा थी जिसका प्रचार सारे उत्तरापथ में था।' डा० सिंह से पहले शुक्लजी को पता था कि हेमचन्द्र के दोहों में ब्रजभाषा की अनेक विशेषताएँ मिलती हैं। उसका प्रचार सारे उत्तरापथ था, यह भी उन्हें मालूम था। डा० सिंह ने दोहराया है, हेमचन्द्र के काल में मध्यदेशीय शौरसेनी अपभ्रंश का सारे उत्तर

भारत में आधिपत्य था।' बात एक ही है। अन्तर केवल उत्तर भारत और उत्तरापथ का है!

यहाँ यह कहना आवश्यक है कि डा० सिंह ने शुक्लजी की कुछ स्थापनाएँ दोहराते हुए कुछ अन्य को छोड़ भी दिया है। शुक्लजी ने बतलाया है कि हेमचन्द्र द्वारा दिए हुए उदाहरणों में ब्रज के अलावा अवधी और खड़ी बोली के रूप भी मिलते हैं। डा० सिंह ने इस तथ्य को ब्रजभाषा के गौरव के विरुद्ध समझकर छोड़ दिया है।

हेमचन्द्र द्वारा उद्धृत अपभ्रंश रचनाओं के बाद डा० सिंह के अनुसार "अवहट्ठ या पिंगल अपभ्रंश में लिखी सबसे महत्त्वपूर्ण पुस्तक 'प्राकृत पैंगलम्' है, जिसमें बारहवीं से चौदहवीं सदी तक बहुत-सी प्राचीन ब्रज रचनाएँ संकलित की गई हैं।"

शुक्लजी ने उचित लिखा है कि "प्राकृत पैंगलम् में ब्रज के साथ अन्य बोलियों के रूप भी मिले हैं। हेमचन्द्र से उदाहरण देने के बाद उन्होंने लिखा है,' 'इस प्रकार हिन्दी की काव्य भाषा के पूर्व रूप का पता विक्रमी की ११वीं शताब्दी से लगता है। जैसे पहले कहा जा चुका है यद्यपि इस भाषा का ढाँचा पच्छिमी (ब्रज का सा) था। पर यह साहित्य की एक व्यापक भाषा हो गई थी। इस व्यापकता के कारण और प्रदेशों के शब्द और रूप भी इसके भीतर आ गए थे। (विभिन्न बोलियों का तुलनात्मक अध्ययन न करने के कारण डा० सिंह इन रूपों के बारे में बार-बार उलझन में पड़ गए हैं।) ऊपर उद्धृत कविताएँ टकसाली भाषा की हैं और प्रायः पच्छाँह के चारणों और कवियों की रची हैं, इससे उनमें पंजाबी और अवधी ही तक के रूप मिलते हैं। पर 'प्राकृत पिंगल सूत्र' में और पीछे के काल तक की (हम्मीर के समय तक की) तथा और पूरबी प्रदेशों की कविताओं के नमूने भी हैं।" इसके विपरीत डा० सिंह का निष्कर्ष एकांगी है। उनकी पद्धति पल्लवग्राही है; वह पल्लवों को ही वृक्ष कहती है, शाखा, मूल, तना उसे दिखाई नहीं देता। दूसरी ओर शुक्लजी की पद्धति वैज्ञानिक है जो किसी की प्रक्रिया के विभिन्न तत्वों, विरोधी तत्वों को भी देखती है और उनके परस्पर सम्बन्ध और अस्तित्व का कारण खोजती है।

डा० सिंह की पुस्तक से यह नहीं मालूम होता कि वह ब्रज, अवधी और भोजपुरी के सामान्य और विभिन्न तत्वों से भली भाँति परिचित हैं। नामदेव के कुछ पद उद्धृत करने के बाद डा० सिंह ने उनकी भाषा को 'पूर्णतः ब्रज' कहा है। इन्हीं पदों में 'बनिआई', 'बजाई' और 'भेटल' जैसे प्रयोग भी हैं। मेघनाथ के एक उद्धरण में 'करिहै जबही', 'पराहिं पितर', 'धर्म एग अपकीरति होई' आदि प्रयोग हैं और इस भाषा को 'शुद्ध टकसाली ब्रज' कहा गया।

ब्रजभाषा के अध्ययन के लिए औक्तिक ग्रन्थों का उल्लेख किया गया है।

डा० द्विवेदी के अनुसार डा० सिंह ने 'प्राकृत पैंगलम्, पृथ्वीराजरासो और औक्तिक ग्रन्थों में प्रयुक्त होनेवाली ब्रजभाषा के विभिन्न स्वरूपों का बहुत अच्छा विवेचन किया है।' इस वाक्य से मालूम होता है कि औक्तिक ग्रन्थों में ब्रजभाषा का ही प्रयोग किया गया था किन्तु डा० सिंह पृष्ठ ७ पर लिखते हैं, "इस प्रकार के ग्रन्थों मे तत्कालीन बोलियों के व्याकरण दिए हुए हैं। इनमें से कोई भी मध्यदेशीय उक्ति या बोली का ग्रन्थ नही है।" अर्थात् जिनमें ब्रजभाषा का प्रयोग नहीं हुआ। डा० द्विवेदी ने उन ग्रन्थों में भी ब्रजभाषा के व्यवहार का पता लगाने का श्रेय अपने शिष्य को दिया है, जहाँ उसके व्यवहार को डा० सिंह स्वयं लापता समझते हैं। इस प्रकार का अन्तर्विरोध गुरु-शिष्य की स्थापनाओं से नहीं है, शिष्य की अपनी स्थापनाओं में भी है। पृष्ठ ७ पर कहा गया है कि इनमें तत्कालीन बोलियों के व्याकरण दिए हुए हैं। पृ० १० पर कहा गया है "वैसे,नव्य भारतीय आर्यभाषाओं का स्वरूप बोध करानेवाले कुछ औक्तिक ग्रन्थ प्राप्त हुए हैं, किन्तु इनमें किसी निश्चित भाषा का पता नहीं चलता।" यदि किसी निश्चित भाषा का पता नहीं है तो यह कैसे मालूम हुआ कि इनमे तत्कालीन बोलियों के व्याकरण दिए हुए हैं ?

पुनः पृ० १२४ पर कहा गया है कि इन्ही औक्तिक ग्रंथों में मध्यदेश और राजस्थान की बोलियाँ हैं !

ब्रजभाषा का निर्माण कब हुआ ? पृष्ठ ८ पर 'विक्रमान्त १४०० तक ब्रज-भाषा का एक स्पष्ट रूप निर्मित हो चुका था।' आगे चलकर पृष्ठ १८४ पर बताया गया है कि '१५वीं शती का समय हिन्दी का संक्रान्तिकाल था।' इस समय ब्रज, खड़ी बोली और अवधी 'अपनी प्रारम्भिक अवस्था में थीं।' आश्चर्य की बात है कि १४वीं शती में व्यवस्थित होने के बाद ब्रजभाषा १५वीं शती में पुनः प्रारम्भिक अवस्था में आ गई।! पृ० २९० पर सूचित किया गया है कि 'ब्रज-भाषा में कृष्णकाव्य की परम्परा काफी पुरानी है, कम से कम उसका आरम्भ १२वीं शताब्दी तक तो मानना ही पड़ता है।' १५वीं शती में जिस भाषा की प्रारम्भिक अवस्था थी, उसमें कृष्णकाव्य की परम्परा तीन सौ साल पहले से चली आ रही थी। यही नहीं, प्रारम्भिक अवस्था से तीन सौ साल पहले ब्रज और खड़ी बोली के संघर्ष का आरम्भ भी हो गया था। 'खड़ी बोली की विजय कविता की भाषा के रूप १९वीं शताब्दी की घटना है किन्तु ब्रज से उसका युद्ध बहुत पुराना है। १२वीं शताब्दी के संक्रान्तिकाल में इस संघर्ष का आरम्भ हुआ।' (पृ० १३८)

खड़ी बोली के लिए कहा गया है कि दिल्ली के आसपास की बोली होने के कारण उसे 'मुसलमानी काल में बहुत प्रचार और प्रोत्साहन मिला।' (पृ० १३३) इसी पृष्ठ पर यह भी लिखा है कि 'खड़ी बोली हिन्दी १९वीं शताब्दी तक गँवारों की भाषा समझी जाती रही और यदि मुसलमान शासक खड़ी बोली को प्रोत्साहन देने पर तुले थे तो ब्रजभाषा को संगीत के क्षेत्र में क्यों अपनाते थे ? ये सब भाषा-

सम्बन्धी मान्यताएँ तथ्यों की छानबीन करके निश्चित नहीं की गईं। ऐसा लगता है कि ऋषियों के मंत्रों की तरह उल्लास के क्षणों में उन्होंने शोधक को दर्शन दिए हैं। ऋषियों के प्रसंग में उनकी भाषा से सम्बन्धित यह वाक्य भी उल्लेखनीय है, 'ऋग्वैदिक भाषा आश्चर्यजनक रूप से पूर्वी ईरान और अफगानिस्तान में बसे हुए तत्कालीन कबीलों की बोली से साम्य रखती है।' (पृष्ठ १८) ईरान और अफगानिस्तान के तत्कालीन कबीलों की बोलियों के नमूने कहाँ प्राप्त हुए? इनसे ऋग्वेद की भाषा की तुलना किसने और कहाँ की है? इन सब प्रश्नों का एक ही उत्तर है, इलहाम!

दो शब्द अप्रकाशित ग्रन्थों की तिथि-सम्वत् के बारे में। डा० शिवप्रसादसिंह ने जिस तरह ब्रजभाषा के व्यवस्थित और प्रारम्भिक रूपों का काल निर्णय किया है, उससे ग्रन्थों के रचनाकाल के बारे में उनके मत पर स्वभावतः सन्देह होने लगता है। प्रद्युम्न चरित की विभिन्न प्रतियों में संवत् अलग-अलग दिए हुए हैं। जिस प्रति के आधार पर डा० सिंह ने उसका रचनाकाल संवत् १४११ बताया है, उसके संवत् को श्री अगरचन्द नाहटा ने अग्राह्य माना है किन्तु डा० हीरालाल ने सही ठहराया है। नाहटा जी का कहना है कि प्राचीन संवतों की जन्त्री को देखा गया तो ग्रन्थ में दी हुई तिथियों में वदी पंचमी, सुदी पंचमी और नवमी तीनों दिन शनिवार और स्वाति नक्षत्र नहीं पड़ता। इसी प्रकार कवि दामो की लक्ष्मणसेन पद्मावती कथा में उल्लिखित संवत्, तिथि, दिवस और नक्षत्रों की जाँच होनी चाहिए। शोधकर्ता ने यह जाँच नहीं की। दूसरे ने जाँच की हो तो वह उसका उल्लेख भरकर देता है, न की हो तो आँख मूँदकर उसे स्वीकार कर लेता है। 'डूँगर बावनी' की रचना का संवत् विश्वास के साथ १५३८ लिखा गया है। उसके बाद के ही वाक्य में यह सूचना दी गई है, 'तिथिकाल का जो संकेत कवि करता है, उसका अर्थ १५४८ भी हो सकता है।' कवि ठक्कुरसी की पचेंद्रिय बेलि में जो समय दिया गया है, उसके अनुसार लेखक ने उसे संवत् १५५० की रचना माना है किन्तु पुस्तक से यह उद्धरण भी दिया गया है, 'इति श्री पंचेंद्रिय समाप्त। संवत् १६८८ आसोज वदि दूज, सुकरवार लिखितम् जोतावारणी आगरा मध्ये।' पुस्तक सम्वत् १५५० में लिखी गई या १६८८ में? या पुस्तक की रचना १५५० में हुई और कवि ने १३८ वर्ष (५० + ८८) बाद उसकी प्रतिलिपि की या अन्य किसी ने उसकी प्रतिलिपि की या अन्य किसी ने उसकी नकल की? इन सब प्रश्नों का कोई उत्तर शोधग्रन्थ में नहीं है।

अस्तु! शोधग्रंथ की मूल स्थापनाएँ दो हैं: सूरपूर्व काव्य से पहले भक्ति की परम्परा स्थापित हो चुकी थी; सूरपूर्व काव्य में ब्रजभाषा का प्रयोग होता था। इन दो स्थापनाओं की सिद्धि के लिए लेखक ने हिन्दी के इतिहासकारों, विशेष रूप

से आचार्य शुक्ल पर यह आरोप लगाया कि उन्होने इन दोनों तथ्यों को अस्वीकार किया है या उन पर ध्यान नहीं दिया। वास्तविकता यह है कि न तो शुक्लजी ने भक्ति का आरम्भ वल्लभाचार्य से माना था, न सूरदास के साथ ही ब्रजभाषा के प्रकट होने की कल्पना की थी। उन्होंने बार-बार भक्ति और ब्रजभाषा काव्य, दोनों की सूरपूर्व परम्परा पर जोर दिया था। डा० शिवप्रसादसिंह ने एक ओर शुक्लजी के मत को गलत ढंग से प्रस्तुत किया है, जिससे उनके अनुसंधान की मौलिकता सिद्ध हो; दूसरी ओर भक्ति औरभाषा—दोनों ही की पुरानी कड़ियाँ-ढूँढ़ते हुए उन्होंने शुक्लजी की ही स्थापनाओं को दोहराया है और इस दोहराने में अपने एकांगी और असंतुलित दृष्टिकोण के कारण उनकी अनेक महत्वपूर्ण स्थापनाओं को छोड़ भी दिया है।

शायद थीसिस लिखने के लिए यह आवश्यक होता है कि पूर्वाचार्यों के कार्य को हीन सिद्ध किया जाय और अपने अनुसन्धान की मौलिकता को बढ़ा-चढ़ा कर दिखाया जाय। उपाधि प्राप्त करने के लिए परीक्षकों पर यों रोब जमाया जाय तो क्षम्य है लेकिन थीसिस प्रकाशित करते समय ऐसे अंश निकाल देने चाहिये।

शुक्लजी हिन्दी साहित्य के सर्वश्रेष्ठ आलोचक हैं। वह अपने युग के श्रेष्ठ आलोचक थे, और इस थीसिस-युग के भी हैं। शिष्टता का तकाजा है कि कम से कम वे लोग उन पर व्यर्थ आक्षेप न करें जो मौलिक अनुसंधान का दावा करते हुए उन्हीं की स्थापनाओं को दोहराते हैं। डा० शिवप्रसादसिंह में परिश्रम करने की क्षमता है किन्तु वे अकाल ही महत्वकांक्षा से पीड़ित ही हैं। इसका दोष विश्वविद्यालयों के उस वातावरण को है जहाँ अनेक आचार्य शुक्लजी के आच्छादक व्यक्तित्व को हटते न देखकर उन्हें बार-बार ढकेलने का प्रयास करते देखे जाते हैं। चाहिए तो यह कि पुराने आचार्यों की देन को जहाँ हम उससे सहमत हों—कृतज्ञतापूर्वक स्वीकार करें। जहाँ नया अनुसंधान करें उसकी चर्चा भी नम्रता से करें। इसके विपरीत इस ग्रंथ में शुक्लजी को तो धता बताई गई है और उन आचार्यों की स्तुति की गई है जो शोधग्रंथों के निर्देशक थे या आगे उसके परीक्षक हो सकते थे। इस मनोवृत्ति को बढ़ावा देने वाले ये आचार्य लोग ही हैं जो शुक्ल जी के समान आदर और सम्मान न पाने से हिन्दीभाषियों से रुष्ट हैं। नये अनुसंधानकर्ताओं को इनके रचे हुए दूषित वातावरण से बचना चाहिए।